(३०) गीत-रूपक-संग्रह । साइज़ १२-३×६ इंच । पत्र-संख्या १४३ । प्रति कोई १५० वर्ष की पुरानी नज़र आती है। इसमे राजस्थान के चारण कवियो के रचे हुए डिगल भाषा के २०० गीत और १०० के लगभग छप्पय संग्रहीत हैं जिनमे महाराणा प्रताप, महाराजा जसवंतसिंह, राठोड़ दुर्गादास इत्यादि वीर पुरूषों का यशोगान किया गया है। इतिहास की दृष्टि से यह संग्रह बड़े महत्व का है। नमूने के तौर पर इसका पहला गीत हम नीचे उद्धृत करते है। इसमें किसी पाहड़सिंह शिवदानसिघोत की वीरता का वर्णन है और बारहट फतहसिंह का लिखा हुआ है।

गीत

करी आय जाहर अरज फजर हो करौलां, चढ़े बाहर गऊधरम पहचांणि।
चिकटडा चाल विकराल् थाहर विचा, इसो नाहर पतै घेरियो आंणि ॥ १ ॥
मोडि अगम यंदह कीया जठै सांमुहा, निरपिया सोहड़ पागांउ नागां।
हुवतां कंवर दईवांण हाथरी, लूथ बथ हूवौ वज्र बाण लागां ॥ २ ॥
डाच ऊभारि ऊभारि हाथल् दुवौ, वाट नभ धारि इम फलंग अणबीह।
पतारौ पाग वह उभारो जिण पहल, सतारौ तूटिग्रौ कमारौ सीह ॥ ३ ॥
चोल वोलां नयण घड चूरतौ, इपि लगि गईण रौलां अधायौ।
अणी रौ भवर असि मर करेउ नागी, ऐम पाहड धणी बीच आयौ ॥ ४ ॥
पंजा वहै झडड करकड वरड पांसलां, रेण पडि दहड रत अनड रो।
ताहि चिसौ होड राठवड उरड पंड पंड हुवौ, हूवौ सिघड धड भड दुजड़ हूंता ॥५॥
देवपुर सिधारे सुतण सिवदानरौ, भुजै मपंघवांन रौ अड सगर भांनि।
धरम राजांन रौ मांन रौ कलौधर, थान रौ धणी आयौ पतौ थांनि ॥ ६ ॥

( सरस्वती भंडार )

(३१) गीतावली ( पूर्वार्ध )। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथ जू देव। साइज ६-३×११-८ इंच। पत्र-संख्या ८७। लिपिकाल सं० १८६१। विषय-रामचरित्र। इसमे कुल मिलाकर ४०३ पद्य है। भाषा सानुप्रास और कविता मधुर है। अन्त का थोड़ा सा अंश नीचे दिया जाता है:—

हिय मुद फूल फूल की छरियां लै तें रोकि कही किमि ऐहौ।
लाख लाख प्रति फगुवा फगुवा लाल लाल दै तैहौ ॥
विहँसि विहँसि कै सब सब सन मनि मनि भूपन दै आये।
अदभुत सकल सकल सख मंडल भल विसुनाथ नाथ मधि आये ॥
करि अस्नान पोसाकन भूपन पहिरि पहिरि अनमोले।
लखन सहित रघुनन्दन गौने चोपदार गन बोले ॥

येक सरस सर विच सुवरन की सुवरन वेदी सोहै ।
ता मधि रतन कलपतरू ता तर रतन महल मन मोहै ।।
लसहि उतग कनक के कलसा अनगन सुरज सरूपै ।
चारु चौक तहँ रुचिर सिंघासन सुखमा सीव अनूपै ।।
तामे बैठे श्री रघुनन्दन भाई चहुँकित भ्राजै ।
पानदान अरु अतरदान वर चमर विजन कर राजै ।।
भूषन वसन सजित अति छाजित सखिन सखन गन भायौ ।
ताहि समै महा मोदित मन येक नयौ नट आयौ ।।
कहि जयदेव सु सीस नवायौ राम रजायस पाई ।
बोलत भो विसुनाथ मुदित मन तहाँ कनात लगाई ।।

( सरस्वती भंडार )

( ३२ ) **गुण गोव्यंद** । रचयिता—कल्याणदास भाट । साइज ७-६ × ७ इंच । पत्र-संख्या ४० । लिपिकाल—स० १७२५ । दोहा, गीत, छप्पय आदि कुल मिलाकर इसमें १६६ पद्य हैं । भाषा डिंगल है । इसमे माधुर्य, कलह, अद्भुत आदि भिन्न भिन्न मनोभावो का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन है । इस विषय का यह एक पहला ग्रन्थ देखने में आया है । ग्रन्थ का नाम भ्रमात्मक है ।

आदि—

( गाथा इकअछेरी )

अध्यातम भाव

परमेसरि परिब्रह्म परम निवास परम ततपुरं ।
परम जोति परि रूप पर आतमा आतमा प्रसीध ।। १ ।।
अलप अलेप अपारं अनंत अथाह अभेव अगाधं ।
अई श्रुती अगम अछेहं अणहदो वरण अबरणियं ।। २ ।।
नीराकार नीरंजन नीरलेपं त्रीगुण नीरीह नाथ नीरधारं ।
नीगम नीकानन जाणं निगम निधान नेतरायणं ।। ३ ।।

अंत—

दूहो

( समय भाव )

जगतसींघ राणोंत दीन साहजहां पतसाह ।
आगलि सीव गुण आगरै उपजीयो अणथाह ।। १६५ ।।

दूहो

( सपी भाव )

वास समेलै वाघतण लापणोत कलीयाण ।
गायो श्री गोबीद गुण पाऐ भगत प्रमाण ॥ १६६ ॥

( सरस्वती भंडार )

(३३) **गुण हरिरस**। रचयिता–ईश्वरदास। साइज ६-२×५-८ इंच। पत्र-संख्या १४। लिपिकाल—सं० १८३१, पौष कृष्णा ५, भृगुवार। प्रति गुटकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १२ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे ३०-३२ अक्षर है। विषय–ईश-महिमा। भाषा—डिंगल। पद्य-संख्या १७४। इसमे चार छंदो का प्रयोग हुआ है—मोतीदाम, छप्पय, दोहा और वे अखरी। ईश्वरदास के प्रसिद्ध ग्रन्थ हरिरस का संक्षिप्त रूप है।

आदि—

दोहा

लागूं हूं पहली लुले पीताम्बर गुर पाय ।
वेद महारस भागवत प्रामै जास प्रसाय ॥१॥
जालि टले मन क्रम गले त्रिमल थायै देह ।
भाग हुवै तौ भागवत संभलिजै श्रमणेह ॥२॥

अन्त—

छप्पय

अलप तूझि आदेस मात विण तात निपंनौ ।
धात जानि धन विनां आपहि आप उपंनौ ॥
रूप रेख विण रंग ध्यांन जोगेस्वर ध्यावै ।
अमर कोडि तैतीस प्रभु तौ पार न पावै ॥
घण घणां घट भांजण वडण अलप निरजण एहूं कहुव ।
अपरंमपार पावै न कौ अलप पुरुप आदेस तुव ॥१७४॥

यह प्रति स्थानीय प्रयागदास जी के अस्थल के पुस्तकालय मे वर्त्तमान है।

(३४) **गुरु विरुदावली**। रचयिता-अनुरागीदास । साइज ४-८×३-२ इंच। पत्र-संख्या २३। लिपिकाल—सं० १६०० के आसपास। प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियां और प्रति पंक्ति मे ६। ८ अक्षर है। लिखावट बहुत सुन्दर है। विषय–गुरु महिमा। कविता-शैली सरल है।

आदि—

श्री गुरु निमो निमो भगवांन। श्री गोविन्द सरन मम प्रांन ॥
श्री हरिव्यास देव कौं ध्याई। ज्यौं मन आवागमन नसाई ॥
विन गुरु कृपा मिलै नही स्यांम। विन गुरु कृपा सरै नहीं कांम ॥

अन्त—

दोहा

वृपा आव के जात रहि जादिन वरस पचास।
ता दिन गुर विरुदावली कीनी अनुरागी दास ॥

( सरस्वती भंडार )

(३५) चन्द कुंवर री वात। रचयिता—प्रतापसिंह। साइज ८-५×५-८ इंच पत्र-संख्या ८। लिपिकाल—संवत १८२२। विषय—अमरावती नगरी के राजकुंवर और वहाँ के सेठ की पुत्री चन्द कुँवरि की प्रेम कहानी। इसमे गद्य-पद्य दोनो हैं। पद्य-संख्या ६५ है।

आदि—

चौपई

समरुं सरसत मात मनाय। गणपति गरु के लागुं पाय ॥
प्रतापसींघ रस कीनो काज। क्यूं न कथ्यो रसिक कविराज ॥१॥

दूहा

प्रतापसींघ खुंमाण ने हुकम कीयो सताव।
हँस कवि सुं ऐसे कहो अपूरब बात सुणाव ॥२॥
रसिक लोक सुहांमणो रस रा जोग शृंगार।
मुरखां ही को मन हरे सब रसन को सार ॥३॥
पनरे से चालीस में पोस मास तिथ त्रयोदसी।
गुंण कीनो गुण सार नगर नाम अमरावती ॥४॥

अन्त—

दूहा

कुंअर घरां पधारिया कुदण लागा गेह।
सेठ तणी जे असतरी तिणसूं घणो सनेह ॥ ६३ ॥

मेरे मन प्यारी तु वसे में प्यारी का मन।
पीउ प्यारी का जीवडा प्यारी हमारे सन ॥६४॥
प्रतापसीघ रे मन वसी कविजन सदा सोहाय।
जुग जुग जीवो चंद कुंवर बात कही कविराय ॥६५॥

( सरस्वती भंडार )

(३६) **चंदन मलियागिरि री वात :** प्रति नं० १। रचयिता—भद्रसेन। साइज ९-५×५-८ इंच। पत्र-सख्या १०। लिपिकाल—सं० १७९७ वैशाख सुदी १५, बुधवार। पद्य-संख्या २०२ (दोहे)। विषय—चंदन और मलियागिर की प्रेम-कथा। भाषा—बोलचाल की राजस्थानी।

आदि—

दूहा

स्वस्ति श्री विक्रमपुरे प्रणमी श्री जगदीस।
तन मन जीवन सुखकरन पूरन जगत जगीस ॥ १ ॥
वरदायक वर सरसती मत विस्तारण मात।
प्रणमी मन धर मोदसु हरन विघन संघात ॥ २ ॥

अंत—

दूहा

कुमर पिता पायन छुहे भरि लये उर सग।
अंसुअन की धारन छुटी मनु न्हवाये अंग ॥ २०० ॥
दुख ज गयो मन सुख भयो भागो विरह विजोग।
मात पिता सुत मिलत ही भयो अपूरव जोग ॥ २०१ ॥

गाहा

कथवी चंदणराया कथवी मलयागरी।
वित कथ गई पुणवलं होइ ता संजोगउ होई एवं ॥ २०२ ॥

प्रति नं० २। साइज ६-८×४-१ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल-सं० १८२२। इसमे दोहो की संख्या १८६ है। प्रारंभिक भाग उपरोक्त प्रति से मिलता है पर अन्तिम भाग भिन्न है।

अन्त—

राजा बोल्यो क्या करूँ सोदागर कुं दंड।
लूटो गुनहि राय को हम तुम प्रीति अखंड ॥ १८७ ॥

सोदागर वारो अवै राय रहे सुख चैन ।
सपरिवार सुख भोगवै जान कि सुर सुख ऐन ॥ १८८ ॥
जाय लई फुनि निज पुरी मिले सुजन सब लोग ।
भद्रसेन कहि पुन्यतें भए सुवछित भोग ॥ १८९ ॥

( सरस्वती भंडार )

(३७) **चमत्कार चंद्रोदय** । रचयिता—रसपुंज । साइज १३-५×६-२ इंच । पत्र-संख्या ५ । प्रत्येक पष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पक्ति मे ३६ से ४३ तक अक्षर हैं । प्रति सं० १८६६, चैत्र वदि ६ सोमवार की लिखी हुई है । ग्रन्थ दो कलाओं मे विभक्त है । पहली कला मे रसो का और दूसरी मे मुख्य मुख्य अलंकारो का सक्षिप्त विवेचन किया गया है । ग्रंथ का प्रारंभिक भाग निम्न है—

दोहा

सुमरत ही व्हैं सिद्धि सुभ कविके काज असेस ।
गुरू गोविन्द गिरिजा गिरिस जय ग्रह अधिप गनेस ॥ १ ॥
श्री गुरूदेव प्रसन्न ह्वै जब मति अति अधिकाय ।
सविता उदैं सु नैन को अंधकार मिटि जाय ॥ २ ॥
भजै जबहि गोविन्द गुन छुजैं सुकविता ऐन ।
भजैं नूत की मंजुरी सजै मधुर पिक बैन ॥ ३ ॥
गिरिजा आनन इंदु के शिव दृग भए चकोर ।
कंकन अहि संकल्प जल पियत हँसी मुप मोर ॥ ४ ॥
हर्यौ मोह तम पंचसर सलभ अग्नि चप सीस ।
भर्यौ सिवा के नेह सौ ग्यान-प्रदीप गिरीस ॥ ५ ॥

( सरस्वती भंडार )

(३८) **चित्रकूट महात्म** । रचयिता—रीवां नरेश महाराज विश्वनाथसिहजू देव । साइज ६-४ × ५-३ इंच । पत्र-संख्या १० । लिपिकाल—सं० १८६१, चैत्र वदि १३ सोमवार । प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २० । २५ अक्षर हैं । लिखावट साधारणतः अच्छी है । ग्रन्थ दोहा-चौपाइयो मे है । इसमे चित्रकूट की महिमा बतलाई गई है । रचना सरस है । ग्रन्थारम्भ इस प्रकार होता है:—

दोहा

जय गुरु गणपति वानि जय जयति सिया रघुनाथ ।
पद पंकज निज हाथ गहि धरत माथ विसुनाथ ॥

चित्रकूट के तीरथनि जात्रा क्रमहि निवेरि ।
कहन कहौ मै सास्त्र पुनि पूछिस तन तिन हेरि ।।
जात्रा सब संवत्सरी को फल ताको होत ।
बृहत्तर मापन को अहै यह माहात्म उदोत ।।

( सरस्वती मंडार )

(३६) छन्द विचार । रचयिता—सुखदेव मिश्र । साइज ६-१×८-३ इंच । पत्र-संख्या ३० । लिपिकाल–सम्बत १७५१ । प्रति बहुत जीर्णावस्था॰ मे है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर २१ पंक्तियां और प्रति पंक्ति मे २१ । २३ अक्षर है । लिखावट सुन्दर है । इसमे छन्दो का लक्षण–उदाहरण सहित विवेचन है ।

आदि—

दोहा

गनपति गौरि गिरीस के पाइ नाइ निजु सीस ॥
मिश्र सुकवि सुषदेव को देत बनाइ असीस ॥१॥

छप्पय

रजत षंभ पर मनहुँ कनक जंजीर विराजति ।
विसद सरद घन मद्धि मनहुँ छन दुति छवि छाजति ।।
मनहुँ कुमुद कदंब मिलित चंपक प्रसून तति ।
मनहुँ मध्य घनसार लसति कुंकुम लकीर अति ।।
हिम गिरि पर मानहुँ रवि किरिनि इमि धन धरि अरधंग मह ।
सुखदेव सदासिव मुदित मन हिम्मतिसिंघ नरिंद कह ।।२।।

दोहा

रतन जटित भू भाल कौं मनो विभूषन वेस ।
जाहिर जंवूदीप कें सिरे अमेठी देस ।।३।।

अन्त—

दोहा

एक वरन प्रस्तार तें छब्विस लौं ए नाम ।
क्रम तें कहत फनिंदु सुनि होत स्रवन विस्राम ॥

(सरस्वती भण्डार)

(४०) **जगत-विनोद**। रचयिता—पद्माकर। साइज़ ८-५×५-५ इंच। पत्र सख्या ७१। प्रति सजिल्द है। लिपिकाल—सं० १८७५ चैत्र सुदी १०। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

सिद्धि सदन सुंदर वदन नंद नंद मृदु मूल।
रसिक सिरोमनि सांवरे सदा रहहु अनुकूल ॥१॥

अन्त—

जगतसिह नृप हुकम तैं पदमाकर लहि मोद।
रसिकन के वस करन कौ कीन्हौ जगत विनोद ॥ १२३ ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(४१) **जगविलास**। रचयिता—कवि नन्दराम। साइज़ ६-४×६-२ इंच। पत्र संख्या ३०। प्रत्येक पृष्ठ पर २४ पक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १७। २० अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १८७८ भाद्रपद कृष्णा ७, बुधवार। यह प्रति महाराणा जवानसिह जी के पढ़ने के लिये लिखी गई थी। पद्य-संख्या ४०४। छप्पय, दोहा, कवित्त आदि विविध छन्दो का प्रयोग किया गया है। इसमे मेवाड़ के महाराणा जगतसिहजी की दिनचर्या, उनके वैभव और राज प्रबंध का वर्णन है।

आदि—

छप्पय

श्री लम्बोदर समरि सदा मंगल सुप कारिय।
अति प्रचंड भुज डंड सुंड सोहत अति भारिय ॥
एक दंत मयमंत संत सेवक सुपदायक।
गुन पूरन गुन गेह गुन सुदाता गुन नायक ॥१॥
बहु रिद्धि सिद्धि नव निद्धि कर सुन्दर संकर सुत सरस।
अति बुद्धि दियन दिऐ सुबुद्धि तौ किऐ जगतेस जस ॥१॥

दोहा

श्री सरसति दीजें सुमति कीजें बुद्धि विसेस।
पावुं वर वरदाइनी गाऊं जस जगतेस ॥२॥

अन्त—

छप्पय

जग निवास जग रांन कियो महुरत सुपकारिय।
कविजन परिगह तिन्है दई तब रीझ सुभारिय॥
भोजन विविध प्रकार गोठ है भई तहाँ तब।
अन धन बसन अपार दये जग रांन वाज जब॥
सब देस सुबस आनंद अति कहत नन्द बानी सरस।
जगतेस रांन सग्राम सुत चिरजीवो कोरिक बरस॥४०४॥

(सरस्वती भंडार)

(४२) जवानसिंहजी री कविता। साइज ६-५×६-६ इंच। पत्र-संख्या ५३। लिपिकाल—सं० १८८३। इसके दो भाग है। पहले भाग मे जवानसिह जी के भक्ति-श्रृङ्गार के फुटकर कवित्त-सवैये और दूसरे मे पद है। कवित्त-सवैयो की संख्या १४३ और पदो की १२३ है। भाषा सरस ब्रजभाषा है। इस संग्रह का पहला कवित्त यह है :—

विघन हरन अति आनंद करन नित
सिद्धि के सदन सब कारज सुधारोगे।
एक है रदन गज बदन अनंद रूप
करिकैं सहाय सब संकट निवारोगे॥
फरसीधरन सुभ वर औ अभय देन
मन के मनोरथ कै काज तुम सारोगे।
दीन के दयाल रछपाल सदा जीवन कै
रावरे सुभाव ही के विरद विचारोगे॥

(सज्जन-वाणी-विलास)

(४३) जहाँगीर चन्द्रिका। रचयिता—केशवदास। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या ४६। लिपिकाल—सं १७६६ श्रावण वदि १४, सोमवार। प्रति बहुत सुन्दर अक्षरो मे लिखी हुई है।

आदि—

छप्पय

सुनहु गनेस दिनेस देस परदेस छेमकर।
अंबरेस प्रानेस सेन नपतेस वेस धर॥

पन्नगेस प्रेतेस सुद्ध सिद्धेस देषि अव ।
विहगेस स्वाहेस देव देवेस वस सव ॥
प्रभु पर्वतेश लोकेस मिलि कलि कलेस केसव हरहु ।
जग जहांगीर सक साहिको सुपलु रच्छा करहु ॥१॥

दोहा

सोरह सै उनहत्तरा माधव मास विचारु ।
जहांगीर जस चन्द्रकी करी चंद्रिका चारु ॥ २ ॥

अन्त—

सवैया

भागीरथी तट सोकुल केसव दान दी देंह दरिद्रनि दाहों ।
वेद पुराननि सोधि पुरान प्रमाननि के सुन पूरन गाहों ॥
निर्गुन नित्य निरीह निरंजन आनो हीयें जग जानि वृथा हो ।
मेरे गुलामनि के हैं सलाम सलामति साहि सलेमहि चाहो ॥ १६० ॥

दोहा

जहाँगीर जू जगतपति दे सिगरो सुप साजु ।
केसवराइ जहानु मैं कीयो राय तैं राजु ॥ १६१ ॥

( सरस्वती भंडार )

(४४) जुगल विरदावली । रचयिता—अनुरागीदास । ४-८×३-२ इंच साइज़ की छोटी पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ६।८ अक्षर हैं। प्रति सं० १६०० के आस पास की लिखी हुई प्रतीत होती है। विषय—कृष्ण भक्ति । रचना साधारण है।

आदि—

हो जै जै भगवान कृपाल । हो निज जन पालक नंदलाल ॥
हो जसुदा की कूंपि उजागर । हो वृजराज कंवर सुपसागर ॥
हो वलिदेव अनुज गिरधारी । हो सुपदैन पिता महतारी ॥

अन्त—

या रस विन जो अनि रस ध्यावै । ताकौ विधनां सुप न दिपावै ॥
जे या रस छकन आयके रही । ता पदरज भूपन सिर मे रही ॥

या रस सरक आइ जीइ वही । तबहि जुगल विरदावलि कही ॥
इह मांगी अनुरागीदास । जनम जनम दीज्यै बृज वास ॥

( सरस्वती भंडार )

(४५) जुगल विलास । रचयिता—नरवरगढ़-नरेश महाराजा रामसिंह । पत्र-संख्या २० । लिपिकाल—सं० १८५०, चैत्र सुदी २, गुरुवार । पद्य—संख्या १०१ ( कवित्त ) । विषय—नायिका भेद । शृंगार रस की बड़ी प्रौढ़ रचना है ।

आदि—

कवित्त

सोहत मुकट सीस कुंडल श्रवन सोहै
मुरली अधर धुनि मोहै त्रिभुवन कौ ।
लोचन रसाल वंक भ्रकुटी विसाल सोहै
सोहैं वनमाल गरै हरै लेती मन कौ ॥
रूप मन मौहन चित्तै विसारौ वारौ
सुन्दर वदन पर कोटिक मदन कौ ।
जगत निवास कीजै सुमति प्रकास मेरे
उर मै हुलास विलास वरनन कौ ॥१॥

अन्त—

कवित्त

नरवरनाथ छत्रसिंह सुत रामसिंह
रुचिर बनायौ ग्रंथ रसको निवास है ।
गावै जो गवावै सुनै प्रेम मैं मगन होइ
ताके उर राधा मन मोहन कौ वास है ॥
संवत अठारैहे सैं वरस छत्तीस पुनि
सुदि तिथि पांचै गुरुवार माघ मास है ।
रसिक हुलास कर सुमति प्रकास कर
नवल प्रकट भयौ जुगल विलास है ॥१०१॥

( सरस्वती भंडार )

(४६) जोग पावड़ी । रचयिता—गरीवगिर । साइज ७-८×४-२ इंच । पत्र-संख्या ३ । ६१ छन्दों की छोटी सी रचना है । प्रति में लिपिकाल का निर्देश नहीं है, पर रूप-रंग से कोई २०० वर्ष की पुरानी दिखाई देती है । इसमें बहुत सरल भाषा में आध्यात्मवाद तथा नीति-उपदेश की बातें बतलाई गई हैं । कविता बहुत मार्मिक है ।

आदि—

क्रोध लोभ दूरै परिहरवा परिहरि ममता माया ।
गोरपनाथ इशो उपदेसी कणयरी पाय बुझाया ॥ १ ॥
झबकन बोलणा धबकन चलणा जोइ मुकेवा पायं ।
देसि विदेस इण परिभमणा भणति गोरप रायं ॥ २ ॥

अन्त—

जती जोगी कापडी सन्यासी इस राहै जे जावइ ।
गुरू को दास गरीबगिर बोलइ सोई परम पद पावइ ॥ ६१ ॥

( सरस्वती भंडार )

(४७) ज्ञान समुद्र। रचयिता—सुन्दरदास । साइज ६-६ × ५-५ इंच। पत्र संख्या ४३। लिपिकाल—सं० १७८२, भादो वदि ११। प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२१ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और पाठ शुद्ध है। ग्रंथ पाँच उल्लासो मे विभक्त है। प्रथम उल्लास मे ३७, दूसरे मे ५६, तीसरे में ६०, चौथे में ६५ और पाँचवें मे ६६ पद्य हैं।

आदि—

छप्पय

प्रथम वंदि परब्रह्म परम आनंद स्वरूपं ।
दुतिय वंदि गुरुदेव दियौ जिह ज्ञांन अनूपं ॥
त्रितिय वंदि सब संत जोरि कर तिनके आगय ।
मन वच काय प्रमाण करत भय भ्रम सब भागय ॥
इहि भाँति मंगलाचरन करि सुन्दर ग्रंथ वखानिये ।
तहाँ विघ्न न कोऊ उपजय यह निश्चय करि मानिये ॥

अन्त—

संवत सत्रहसै गये वर्ष दशोत्तर और ।
भादव सुदि एकादशी गुरूवार सिरमौर ॥
ता दिन संपूरन भयौ ज्ञान समुद्र सुग्रंथ ।
सुन्दर औगाहन करै लहै मुक्ति को पन्थ ॥

( सरस्वती भंडार )

(४८) **ढोला मारू री चौपई:** प्रति नं० १। रचयिता—कुशललाभ। साइज ८-५ × ५-५ इंच। पत्र संख्या २८। लिपिकाल-सं० १७२६,आसाढ़ सुदी १५ गुरुवार। पद्य-संख्या ७३३। इसमे ढोला-मारू के दोहो के साथ साथ कुशललाभ रचित चौपइयाँ भी हैं। प्रति मे छंदोभंग बहुत है।

आदि—

दूहा

सकल सुरासुर सांमनी सुण माता सरसत्त।
विनय करी ने विनवुं दे मुझ अवरल मत्त ॥१॥
जोतां नवरस एण जुग सविहुँ धुरि सिणगार।
रागै सुर नर रंजिया अवला तसु आधार ॥२॥
वचन विलास विनोद रस हाव भाव रति हास।
प्रेम प्रीत संभोग सुष ए सिणगार आवास ॥३॥

अन्त—

चौपई

संवत सोलह सोलोतरै आषातीज दीवस मनपरै॥
जोडी जेसलमेर मंझार वांच्यां सुष पामे संसार ॥७३२॥
सांभल सगुण चतुर गहगहै वाचक कुशललाभ इम कहै॥
रिध व्रिध सुष सपदा .ले ने नर पामे सदा ॥७३३॥

(सरस्वती भंडार)

प्रति नं० । साइज ६-३ × ७-३ इंच। पत्र—संख्या ६८। लिपिकाल—सं० १८१६, श्रावण ण्णा १, बुधवार। छंद-संख्या १००१। प्रति सचित्र है। प्रत्येक पन्ने की एक पीठ प. चित्र और दूसरी पर कविता है। चित्र ग्रंथ के मुख्य २ दोहों के भाव को लेकर अंकित किये गये है। पर दो-चार को छोड़ कर शेप सब चित्रकला की दृष्टि से साधारण कोटि के हैं। दो-एक चित्र अश्लील भी हैं। प्रति बहुत बुरी अवस्था मे है। इसका पहला पन्ना बिल्कुल गायब है। दूसरे और तीसरे पन्ने में कई बड़े २ छेद हो गये हैं और चौथे पन्ने का सिर्फ एक चौथाई भाग रह गया है। अन्य पन्नो की भी यह हालत है कि हाथ लगाते ही ढाक के सूखे पत्तों की तरह टूटने लगते है। शायद चित्रो के रंग के साथ मिले हुए किसी क्षार के कारण इनकी यह क्षति हुई है और उत्तरोत्तर हो रही है। उपरोक्त प्रति नं० १ की तरह यह भी 'ढोला मारू रा दूहा' का कुशललाभ कृत दूहा-चौपई वाला रूप है। लेकिन उसकी

अपेक्षा इसमे २६८ छंद अधिक हैं। प्रति यह भी बहुत अशुद्ध लिखी हुई है। मालूम होता है, प्रति को तैयार करवाने वाले का ध्यान चित्रकारी की ओर अधिक रहा है, पाठ-शुद्धि की ओर कम। अन्तिम भाग नीचे उद्धृत किया जाता है:—

चौपई

पडै अछै तीहां पांतरो। वीचार जो तहाँ कीजे परो॥
समत सोल सत्तोतरै है। आपातीज दीवस मन परै॥६६६
रीधि वृधि पावै संपदा। सांभलतां जावै आपदा॥
जोडी जेसलमेर मंझार। वांच्या सुप पावे सम्मार॥१०००
साभलतां चतुर मन गहगहे। वांचिक कुसललाभ पेम कहे॥

दूहा

ढोलो मारू परणिया तीणी रा यह सहनांण।
धन भटीयांणी मारवणि ढोलो कूरम राण॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(४६) **ढोला मारवणी री वात**। रचयिता—अज्ञात। साइज ६.५×८.५ इंच। पत्र-संख्या २५। लिपिकाल—सं० १७६४, मार्गशीर्ष सुदी ३, शनिवार। विषय-नरवर के राजकुमार ढोला और पूंगल की राजकुमारी मारवणी की प्रेम-कहानी। इसमे १०० दोहे हैं। अंतिम १० दोहो को छोड़कर शेष के साथ गद्य-वारता भी है।

आदि—

वारता

राजा पुंगल अर देसरौ नाम पुंगल। जात भाटी। इस समीया माहे देस माहे काल पडियौ। सु राजा पुंगल सारी परजा नैं लियां देसउ चालौ कीयौ। राजलोकां सहित सेझ वाला जुता गाडा पोली मारग हुँता तिके हाकिया। अर राजा रो लहोडौ भाई गोपालदास तिणनैं मतौ करनैं सात सैं रजपूतां सूं गढ़ माहे सावधानी करवा सारू मेलीयौ। जाणयौ कोई सूनां गढ माहे दुसमण आय बैससी तो धरती जासी। तिणथी भाई गोपालदास ने धरतीरी घणी सरम भलावे नैं राजा पुंगल असवार हुवो। चालतां राजा दूहो कहीयोः—

हा आपणै देसडे एक न भाजे रीड।
कै तौ वै अवरसणो कै फडकौ कै तीड॥ १॥

अन्त—

दोहा

मारउणी ढोलो कहे सु जमन देइस पीज।
मारू मिलियां भ्रत हुई पेम पीआरी चीज॥ ६७॥

सेमुप ढोले दापिया मारू पंड बपांण ।
मारवणी मिलिया पछे जाणयौ जनम प्रमांण ॥ ६८ ॥
पचा इणनै पापर्‌यौ मेंगल नें मदपिध ।
आगें ही थी मारवण कत सुहागण किध ॥ ६६ ॥
नवल तुरगम नवल धण भव तरुणी सूं नेह ॥
नवे तिणौ घर छाइयौ वरस सहावो मेह ॥ १०० ॥

( सरस्वती भंडार )

(५०) तत्ववेत्ता रा सवैया। रचयिता—तत्ववेत्ता। साइज १०-५×५-६ इंच। पत्रसंख्या ४५। पूरी प्रति मे ६८ छंद थे, पर पहला पन्ना जाता रहा है जिससे १३ छंद नष्ट हो गये है और इस समय इसमें सिर्फ ८५ छंद रह गये है। प्रति मे कहीं भी लिपिकाल का उल्लेख नही है। लेकिन प्रति है यह बहुत पुरानी। अनुमानतः कम से कम ३०० की पुरानी होनी चाहिये। इसमें नारद, जनक आदि योगियों की कथाएं वर्णित है। प्रति के ऊपर इसका नाम 'तत्ववेता रा सवैया' लिखा हुआ है। लेकिन इसमे सवैया एक भी नहीं, सभी छप्पय हैं। अंतिम छप्पय यहाँ दिया जाता है —

एक भौमिका अंत एक कंदरा अपारा।
एक पिता एक पुरूप एक वड हंस उदारा ॥
उभै बाहणी एक एक वहु रूपा नारी।
एक पूंसली पति एक पुरु मैं अधिकारी ॥
एक सर्प आदिष्ट है खाय जाय दीसै नही।
ततवेता दस सहस नै दस बात नारद कही ॥६८॥

( सरस्वती भंडार )

(५१) त्रिया विनोद। रचयिता—मुरली। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या ६१। प्रति बहुत अशुद्ध लिखी हुई है। लिपिकाल—सं० १८००, श्रावण सुदी ६, भृगु वार। भाषा—राजस्थानी मिश्रित पिंगल। पद्य-संख्या १५८१। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों मे है। इसमे मदनपुरी के श्रीपाल नामक किसी सेठ की व्यभिचारिणी स्त्री की कहानी है। विषय काल्पनिक है।

आदि—

दोहा

एक रदन जपतें सुजस बधें बुधि अनपार।
गाऊं त्रिया विनोद गुण सब बातन मैं सार ॥१॥

प्रथम वंस चहुआंन को बरणि करूं विसतार ।
...  ...  ....  ..॥ २ ॥
रावत धर्मांगद भये रांन धरा रिछिपाल ।
तिन सुत पीथल परगट्यो सुरतानन उरसाल ॥ ३ ॥
ता सुत रावत रूपपती पाग त्याग गुन जांन ।
जिन घर ऊदल अवतर्‌यो कविता कर वपांन ॥ ४ ॥
मेदपाट चित्तोरगढ़ राजे जैसिंघ रांन ।
ताको भर उमराव सुनी रावत उदीयाभांन ॥ ५॥

अन्त

दोहा

दीनी सींप कपुर कुं दीयो कुंवर कुं लार ।
चंदे पाप प्रगासियो जबे परो सिर मार ॥ १५७९ ॥
यहे न्याव हरको हरकौ भूप कीयो मन जांन ।
सो काजी किस नीकरे कीनौ न्याव निदांन ॥ १५८० ॥
पोछी (थी) त्रीया विनोद की कीनी अति मति सार ।
भुल्यो चुक्यो ज्यो कहूँ पढ़ियो सुकवि सुधारि ॥ १५८१ ॥

( सरस्वती भंडार )

(५२) दत्तात्रेय लीला। रचयिता—मोहनदास। साइज़ ७·६ × ७ इंच। पत्र संख्या ४। लिपिकाल—सं० १७२४। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। लिखावट भद्दी है। विषय—भगवान श्रीकृष्ण का ऊधव को ज्ञान-उपदेश। ग्रन्थ का नाम 'दत्तात्रेय लीला' रखा गया है जो भ्रमात्मक है। क्योंकि आदि से अन्त तक इसमे न तो कही दत्तात्रेय का नाम आया है और न उनके विषय की कोई बात ही कही गई है।

आदि—

द्वारामती इकंत निवासा। हरी कुं बुझै ऊधौ दासा ॥
ग्यान विचार विवेक सुनाओ। मेरे जिय को तीमर नसाओ ॥
कवंन पुरिष कैसी तेरी माया। कहो क्रिपा करि त्रिभुवन राया ॥
कैसी बीधि प्रानी संच पावै। काल जाल भय दूरि गॅवावै ॥

अन्त—

> ऐसैं ग्यान कह्यो नाना विधि। निज जन कौं सौंपी अपनी निधि ॥
> जो या लीला सुनै अरू गावै। ग्यान वैराग भगत उपजावै ॥
> सेस महेस पार नही पावै। मोहनदास जथा मति गावै ॥

(सरस्वती भंडार)

(५३) दसम भागवत रा दूहा। रचयिता—राठोड़ पृथ्वीराज। साइज़ ७-४ × ६-२ इंच। पत्र संख्या ७। प्रति मे लिपिकाल दिया हुआ नही है। रूप-रंग से कोई २००-२५० वर्ष की पुरानी प्रतीत होती है। इसमे कृष्ण-भक्ति के १८४ दोहे है। भाषा डिंगल है। रचना प्रौढ़ और परिमार्जित है।

आदि—

दूहा

> लौहै पारस. नीव श्री खिण अधारै धांम।
> कूड़ै मो साचौ कृसन मेलणहार प्रणांम ॥१॥
> जिण श्रम सुं आलोज दामोदर दरसावियौ।
> सगला पायौ सोज वाल्हौ वलभदेव उत ॥२॥
> पायै पाणे जाह ग्रिह वाल्हा गोकल तणा।
> वीठल वांदे वाह आतम ऊंमाहौ कीयौ ॥३॥

अंत—

दूहा

> आली मोरा अवगुणां साहिव केर गुणांह।
> वूंद वरखां रेण कण पार न लभुं त्यांह ॥१८०॥
> जे मै घण अवगुण कीया तोइ लेखौ तो हथि।
> तो गुण वंदौ त्रीक्रमा तुं कान्ह ले नथि ॥१८१॥
> साइ हरि आपिन आपदा साइ संपदा म सपि।
> जिणि सु पीऊं वीसरै वूझ वुझावे झपि ॥१८२॥
> गुरट गुरडधज पलक मैं जोजन लखां जाइ।
> माटौ जाणे छंडीयौ जण ध्यावतां सहाइ ॥१८३॥
> मापण रतन मथेह काटे पिलाधी क्रिसन।
> छांटीयां छामि करेह वारिध वसदेराव उत ॥१८४॥

(सरस्वती भंडार)

(५४) **दसम स्कंध** । रचयिता—नन्ददास । साइज ७-६×५-६ इंच । प्रति सजिल्द है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १०।११ पक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २३ । २६ अक्षर हैं । प्रति सं० १७३० की लिखी हुई है । विषय—श्रीमद्भागवत के दशम स्कंध का अनुवाद । ग्रंथ १६ अध्यायों मे विभक्त है । अंतिम दोहे मे कवि ने इसकी श्लोक संख्या ५००० बतलाई है ।

आदि—

दोहा

नव लछिण करि लछिजो दशमें आश्रय रूप ।।
नंद वंद लै प्रथम तिहि श्री कृष्णाख्य अनूप ।। १ ।।

चौपाई

परम विचित्र मित्र इक रहै । कृष्ण चरित्र सुन्यौ ज्यौ चहै ।।
तिन कहि दशम स्कध जु आहि । भाषा कर कछु बरनहु ताहि ।।
सवक ससक्रत के है जैसे । मोपै समझ 'परत नहि तैसे ।।
तातें सरल हि भाषा कीजै । परम अमृत पीजे सुख जीजै ।।
तासों नंद कहत है जहाँ । अहो मित्र एती मति कहाँ ।।
तामे बडे कविजन उरझै । ते वै अजहु नाहिन सुरझै ।।

अन्त—

कवित्त

वेदहु बषानी विविध ब्रह्माहु न जानि
सनकादिक न मानी सुख अद्भुत कहीये ।
प्रभु जुवताई शिप व्यासहु पढाई शुक
भगत दिढाय सुतो गाढे करि गहीये ।
काहुके भुराये जिन भूले रे मुगध नर
हरि गुन गाय हरि संतन में रहीये ।
जाको नाम लीयें नर पावत परम गति
ताके जस फल को प्रमान कैसे लहीये ।।१०५

दोहा

पांच हजार श्लोक कहे कीयो दशम बषानि ।।
घटि बढ़ि मत कोऊ पढो मूल ग्रंथ परमान ।। १०६ ।।

( सरस्वती भंडार )

(५५) दादूजी की साषी । रचयिता—दादू दयाल । साइज १२८×६ इंच पत्र संख्या ४५ । लिपिकाल—स० १७५८ आषाढ़ सुदी ७, मगलवार । इसमे दादूजी की २४८६ साखियाँ संग्रहीत है जिनका विभाजन ३७ शीर्षको मे नीचे लिखे अनुसार हुआ है ।

| न० | शीर्षक का नाम | साखी-संख्या |
|---|---|---|
| १ | गुरु देव को अग | १५० |
| २ | सुमिरण को अग | १२८ |
| ३ | बिरह को अंग | १५६ |
| ४ | परचा को अंग | ३२७ |
| ५ | जरण को अंग | ३२ |
| ६ | हैरान को अंग | २६ |
| ७ | लै को अंग | ४१ |
| ८ | पतिव्रता को अंग | ६२ |
| ६ | चितावणी को अग | १३ |
| १० | मन को अग | १२७ |
| ११ | सूखिम जन्म को अंग | ८ |
| १२ | माया को अंग | १६७ |
| १३ | साँच को अंग | १६६ |
| १४ | भेप को अंग | ४६ |
| १५ | साध को अंग | १२६ |
| १६ | मधि को अंग | ६८ |
| १७ | सार ग्राही को अंग | २३ |
| १८ | विचार को अग | ४८ |
| १६ | वेसास को अंग | ५२ |
| २० | पीव पिछाण को अंग | ४१ |
| २१ | समथाई को अग | ४२ |
| २२ | सवद को अग | २६ |
| २३ | जीवत मृतक को अंग | ५७ |
| २४ | सूरातण को अग | ८१ |
| २५ | काल को अंग | ६० |
| २६ | सजीवनी को अंग | ५० |
| २७ | पारिख को अंग | ३१ |
| २८ | उपजण को अंग | २० |
| २६ | दया निरवैरता को अंग | ३७ |

| | | |
|---|---|---|
| ३० | सुन्दरि को अंग | ३३ |
| ३१ | किसूरिया मृग को अंग | १४ |
| ३२ | निंदा को अंग | १६ |
| ३३ | निगुण को अंग | २५ |
| ३४ | बीनती को अंग | ७७ |
| ३५ | साखी भूत को अंग | १८ |
| ३६ | वेली को अंग | २० |
| ३७ | अविहड को अंग | ११ |

आदि—

दादू नमो नमो निरंजन नमसकार गुरुदेवंत : ।
वदनं सर्व्वं साधवाः प्रणामं पारंगतः ॥१॥
दादू गव मांहि गुरूदेव मिल्या पाया हंम परसाद ।
मस्तकि मेरे कर धर्‌या दक्षा अगम अगाध ॥२॥
दादू सतगुर सहज मैं कीया बहु उपगार ।
नृधन धनवंत करि लीया गुर मिलिया दातार ॥३॥

अन्त—

अविहड़ अंग बिहड़ नही अपलट पलटि न जाइ ।
दादू अघट एक रस सब मैं रह्या समाइ ॥१०॥
कवहूं न विहडै सो भला साधू दृढ़ मत होइ ।
दादू हीरा एक रस वांधि गांठडी सोइ ॥११॥

(सरस्वती भंडार)

(५६) दामोदर लीला। रचयिता—देवीदास। साइज ६-६×४-८ इंच। पत्र संख्या २१। लिपिकाल—सं०१८७२, श्रावण सुदी १२, बुधवार। प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १८।२० अक्षर हैं। अक्षर बड़े-बड़े, सुन्दर और सुवाच्य हैं। इसमें श्रीकृष्ण की बाल-लीला का वर्णन है।

आदि—

गुर गणेश पद वंदन करिकै संतन कौ सिरु नाऊँ ।
बाल विनोद जथामति हरिके सुन्दर सरस सुनाऊँ ॥
भक्तन के वत्सल करुनामय तिनकी अद्भुत लीला ।
सुनै संत सब सावधान ह्वै श्री दामोदर लीला ॥१॥

अन्त—

मनिग्रीव नलकूवर जैसे तारन वेर न लाई।
त्यौंही तरत जु वार न लागै लीला सुनै सुहाई॥
श्री दामोदर की यह लीला देवीदास कही है।
संत जनन की चरन रेनु की तनमन ओट लही है॥६४॥

( सरस्वती भंडार )

(५७) दीनविरदावली। रचयिता—अनुरागीदास। ४-८×३-२ इंच साइज़ की पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे ६।७ अक्षर हैं। पत्र-संख्या २८। लिपिकाल—सं०१६०० के आसपास। विषय—कृष्ण भक्ति। ग्रन्थ दोहा-चौपाइयों मे है।

आदि—

जै गुर श्री हरिव्यास दयानिद्धि। तुम तै मै पाइ है भजन सिद्धि।
मो मैं निज वल है कछु नांही। वूडत गहौ आइ तुम वाही॥
मैं गोपाल सुनाऊं सांची। अंतरजांमी तै नही वांची।
जग के चम दिष्टि नर भरमै। तूं सव जानैं बैठो उर मैं॥

अन्त—

दोहा

अष्टादस बत्तीस मैं। वदि दसमी मधुमास।
करी दीन विरदावली। या अनुरागीदास॥

( सरस्वती भंडार )

(५८) ध्यान लीला। रचयिता—माधौदास। साइज़ ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ५। लिपिकाल—सं० १७२४, फाल्गुण सुदी ६, सोमवार। छंद-संख्या ७७। विषय—ईशाराधना।

आदि—

श्रीहरी गुर चरनारवीद वंदना करि भाई।
रे मन सुनी परमारथा तोसुं कहू उपाई॥ १॥
जीहि प्रकार सुख पावही दुष दोष नसाई।
सदा आणंद जो चाहई सुनी सुगम उपाई॥ २॥
प्रथम सुमरी व्रींदावना छती सघन की सोभा।
भमर भमत कुसुमावली मकरंद की लोभा॥ ३॥

अन्त—

हरी जलनीधि तें थल करे अगीन ते सीतल करई ।
अरी ते मीत्र करे हरी आपदा सब हरई ॥ ७६ ॥
सोइ हरी श्री नीलसीगिर करे भोग बिलासा ।
श्री जगंनाथ को दासानुदास गावे माधौदासा ॥ ७७ ॥

( सरस्वती भंडार )

(५६) **धनुर्विद्या**। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथ सिंह जू देव। साइज ६-५×६-५ इंच। पत्र-संख्या १६। प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २०।२२ अक्षर है। लिपिकाल-सं० १८८६। ग्रन्थ मे धनुर्विद्या सम्बन्धी मोटी मोटी बाते बतलाई गई है। इसका दूसरा नाम 'वीर विजय' भी है। रचना सरस है।

आदि—

दोहा

जय गनपति हनुमान जय जयति सीय रघुनाथ ॥
जैति सरस्वती मातु की परत पाय विसुनाथ ॥ १ ॥
श्रीहरि गुर प्रियदास पद धरि धरि कर अरु माथ ॥
वीर विजै कर नाम को ग्रथ वदत विसुनाथ ॥ २ ॥

अन्त—

अति धीरज धारे लरै मन करि परम उछाह ॥
जियें सुजस श्री जगत मह मरे स्वर्ग सुव लाह ॥
वीर विजय कर नाम को वीरन प्रद मुद गाथ ॥
श्री जयसिंघ भुवाल सुत कियो विदित विसुनाथ ॥

( सरस्वती भंडार )

(६०) **नखसिख**। रचयिता—रूपजी। साइज १०×४-३ इंच। पत्र-संख्या १५। लिपिकाल—सं० १७३७, ज्येष्ठ सुदी ८। सोमवार। छंद-संख्या १६७। शृंगार रस की बड़ी प्रौढ़ और परिमार्जित रचना है।

आदि—

दोहा

एक रदन गज वदन वर विद्या सदन सुदेस ।
विघन हरन सव सुप करन गवरी पुत्र गनेस ॥ १ ॥

करि प्रनाम तिहि रूप कवि करिवर नैन मन लीन।
राधा के अंग अंग प्रति वरनन कौ रुचि कीन ॥ २ ॥
जात सु पोकरना प्रगट नगर मेडतै वास।
रांमदास को नंद है हरि दासनि कौ दास ॥ ३ ॥
सुरवांनी कौ आन कवि ग्रथहि रचित बनाइ।
नर बांनी जांनी वरन सै हुं सुगम सुभाइ ॥ ४ ॥

अन्त

दोहा

यह नख सिख वरनन विविध पढ़ै सुनै जो प्रीत।
गढत भाव गुन रूप नित बढ़त वाव रति रीत ॥
चूक परी है कहुं ज्यौ जो कछु मेरे बोध।
लीज्यौ सुकवि सुधारि कै दीजौ उपमा सोध ॥

( सरस्वती भंडार )

(६१) नागदमण। रचयिता—साँया झूला। साइज़ ७-६ × ७ इंच। पत्र-संख्या ११। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २०।२२ अक्षर हैं। पहला पन्ना थोड़ा सा फट गया है। लिपिकाल—सं० १७२४। भाषा-डिंगल। विषय—कालिय मर्दन की कथा।

आदि—

दोहा

वलतां सारद वीनमुं सारद करो पसाय।
पवाडो पंनगां तणो जदपत कीधो जाय ॥१॥
प्रभु अणावे पाडीया देत वडा चा दत।
पोढंतां के पालणे कोइ पै पान करंत ॥२॥
कोइ न दीठो कन्हुआ सुण्यु न लीला संध।
आप वंधावै वोखलै बीजो छोडण बंध ॥३॥
अवनी भार उतारवा जाग्यो अेणि जु गीत।
नाथ वीहाणे नव नवै नवै वीहाणे नीत ॥४॥

अन्त—

कवित्त

सुणै पुणै संमदाद नंद नंदन अहीनार।
ममद पाल संसार हुवै गोपद उर्णाहार ॥

अनंत अनंत आणद सव सवी ताप समावे।
भगती मुकति भंडार कीसन मुकताह करावे॥
रमीयो चरीत राधारमण दुभुज कन्ह काली दमण।
ते तवण अहीराव तण गमण काज आवा गमण॥

( सरस्वती भंडार )

(६२) **नारायण लीला**। रचयिता—गुसाईं माधौदास। साइज ६-४ × ३-३ इंच। पत्र-संख्या २६। लिपिकाल—सं० १८०० के लगभग। पद्य-संख्या २१६। विषय-नारायण के विभिन्न अवतारो का संक्षिप्त वर्णन।

आदि—

जय जय जय श्री जगन्नाथ नारायण स्वामी।
ब्रह्मादि कीटांतर्जीव सर्वांतर जामी ॥१॥
सचराचर बहिरावृत्ता अभिअंतर होई।
सर्वात्मा सर्वज्ञ नाम 'नारायण सोई॥२॥
सर्वभूत हित कारणै नारायण नामा।
भवन चतुरदश उदर राषि जल महि विश्रामा॥३॥

अन्त—

श्री जगन्नाथ को रूप देषि मन भयो उलासा।
श्री जगन्नाथ को दास गावै गुसाईं श्री माधौदासा॥२१६॥

( सरस्वती भण्डार )

(६३) **नीसांणी वीरमाण री**। रचयिता—ढाढ़ी बादर। साइज ८-१×६-२ इंच। पत्र-संख्या ५७। लिपिकाल—सं० १८८६। पद्य संख्या २८५। भाषा—डिंगल। इसमें मारवाड़ के राव मल्लिनाथ जी के पुत्र जगमाल तथा उनके भतीजे वीरमजी की युद्ध-वीरता का वर्णन है। ग्रंथ के अधिक भाग में वीरमजी और जोइयो की उस लड़ाई का वर्णन है जो सं० १४४० के लगभग लखवेरा नामक स्थान मे हुई थी और जिसमे वीरमजी बड़ी वीरता के साथ लड़ते हुए काम आये थे। वीररस की अत्युत्कृष्ट रचना है।

आदि—

दोहा

माला रो जस नगर मे सोभत जेत सवांण।
थान खेड वीरम थपे जग जाहर वण जांण॥ १॥

नीसाँणी

सुत च्यारो सलपेस रे कुल में करणाला।
राजस बंका राठवड वर वीर बडाला॥
साथ लियां दल सांमठा विरदां रखवाला।
भडिया भारथ भीम सा दल पारथ वाला॥
देस दसूं दिस दाबिया कीधा धकचाला।
अरी ओ हाडा ऊठिया केइ ताल विमाला॥
माल अंगजी मुरधरा त्रहके त्रंबाला॥२॥

अंत—

सात बीस नीसांणियां ऊपर पांच सवाय।
एक गीत [ ] दोहा भणियां गुण सुभ भाय॥२८५।

यह प्रति श्रीयुत ठाकुर नाहरसिंहजी राठोड़ के पुस्तकालय की है।

(६४) नेहतरंग। रचयिता—बूंदी के रावराजा बुधसिंह। साइज़ ६-७×७-२ इंच। पत्र-संख्या ३६। लिपिकाल—सं०१७६७, आषाढ़ शुक्ला २, शनिवार। दोहा, कवित्त, सवैया, छप्पय आदि सब मिलाकर इसमे ४४६ छन्द हैं। इसकी भाषा व्रज भाषा है। ग्रन्थ १४ तरंगो मे विभक्त है। यह एक रीति ग्रन्थ है।

आदि—

दोहा

शुंडा दंड उदंड अति चन्द कला पुलि साथ।
विघन हरन मंगल करन जै गज मुष गन नाथ॥१॥

छप्पय

मदन मोदकर वदन मदन बेताल जाल व्रत।
भक्त भीत भंजन अनेक जिन असुर वस क्रत॥
चन्द्रहास कर चंड चंडमुंडादिकहि रमय।
अनल जाल जुत भाल लाल लोचन विलास जय॥
जय अचित गुन गन अगम आतम सुप चैतन्य मय।
जय दुरति हरन दुरगा जननी राजति नव रस रूप मय॥२॥

अन्तः—

दोहा

नद रस पिंगल छुद कछु अलंकार बहु रंग।
कवि पंडित हित समझि कैं बरन्यों नेह तरंग॥८८२॥

सतरह से चौरासीया नवमी तिथि ससिवार ॥
शुक्ल पक्ष भादों प्रगट रच्यो ग्रन्थ सुपसार ॥४४६॥

( सरस्वती भण्डार )

(६५) पंच सहेली रा दूहा। रचयिता—छीहल। साइज ८-५×५-५ इंच। पत्र सख्या ३। लिपिकाल—सं० १६६६, कार्तिक वदि ७। प्रति महाजनी लिपि मे लिखी हुई है। इसमे शृंगार रस के ६५ दोहे हैं। भाषा राजस्थानी है।

आदि—

दूहा

देष्या नगर सुहावणां अधिक सुचंगा थान ॥
नांव चंदेरी प्रगटी जस सुरलोक समान ॥ १ ॥
ठांइ ठांइ मिंदर सत पुणा सोने लहीये लेह ॥
छीहल ताकी ओपमा कहत न आवे छेह ॥ २ ॥
ठांइ ठांइ सरवर पेषीये सुभर भरै निवाण ॥
ठांइ ठांइ कुवा बावडी सोहे फटीक समाण ॥ ३ ॥

अन्त—

नीस दीन जाय अणंद मे बीलसै बोह विध भोग ॥
छीहल पंच सहेलीयां हुआ पीउ संजोग ॥ ६३ ॥
मेरा मनका भावना कीया सरस वषाण।
अण जाण्या मुरप हंसै रमै चतुर सुजाण ॥६४॥
संमत पनरे सै पीचोतरै पुनम फागुण मास ॥
पंच सहेली वरणवी कवी छीहल परगास ॥६५॥

( सरस्वती भण्डार )

(६६) पंचाख्यान। रचयिता—फतहराम वैरागी। साइज १३×५-८ इंच। पत्र-संख्या ७४। लिपिकाल—सं० १६०४। ग्रन्थाग्रन्थ—४०००। विषय—पंचतन्त्र का राजस्थानी गद्य मे अनुवाद। अनुवाद बहुत सरल और सरस हुआ है। ग्रन्थ के प्रारम्भ का थोड़ासा अंश यहाँ दिया जाता है:—

अन्त लोभो न कर्तव्यं क्रीयेते देह रक्षणम् ॥
कन्या वणक पुत्रीणां मादलीयो मर्णगता ॥

वारता

एक गांव में रास मंडवा लागो। जाजम बिछाई। झालर वजाई। तर मर्दंग्या ने तस लागी तर गांव का छोरा ने पूछे। अरे डावडा पाणी री जुगत बताओ। तब छोरा कीयो। ऊ कूडो

आंबा का रुंख हेटे छै। तब मरदग्यो कूडे गीयो। आगे देखे तो ऐक अस्त्री पांणी के कनारे स्ठी बैठी छै। तब मरदगे कैही हे बाई तू कुणे छै। तब कन्या कही हूँ महाजन का बेटा की बहु छूं। तब मरदंगे कही। तू अठे कूं आई है......।

( सरस्वती भण्डार )

(६७) पद्मावत। रचयिता—मलिक मुहम्मद जायसी। साइज १०-१×६-२ इंच। पत्र-संख्या ३६३। लिपिकाल—सं० १८६५, पौष शुक्ला २, मंगलवार। प्रति पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पक्ति मे १८।२० अक्षर है। अक्षर बहुत साफ है और पक्की काली स्याही से लिखे हुए है। कागज बहुत मोटा, मजबूत और सफेद रग का है। अक्षरो की बनावट सुन्दर नही है पर लिपिकार ने प्रति को इतनी सावधानी और सफाई से लिखा है कि देखकर आश्चर्य होता है। ७२६ पृष्ठो के इतने बडे ग्रन्थ मे एक भी स्थान ऐसा नही है जहॉपर किसी अक्षर को एक बार लिख देने के बाद उसे काटने की जरूरत पड़ी हो। प्रत्येक शब्द के बीच मे काफी जगह छोड़ी गई है जिससे पढ़ने मे किसी तरह की कठिनाई नही होती। ऐसा भान होता है, मानो लीथो के छपे ग्रन्थ को पढ़ रहे है। नागरी प्रचारिणी सभा, काशी द्वारा प्रकाशित 'पद्मावत' और इसके पाठ मे स्थान २ पर बहुत अन्तर दिखाई पड़ता है। अन्तिम भाग तो दोनो का बिल्कुल ही भिन्न है।

आदि—

चौपाई

सुमरों आदि एक करतारू। जे जीव दीन्ह कीन्ह संसारू ॥
किन्हस प्रथम जोति परगासू। किन्हस तिहि परवत कविलासू ॥
किन्हस अमित पवन जल पेहा। किन्हस बहुत रंग उरेहा ॥
किन्हस धरती सरग पतारू। किन्हस वरन वरन औतारू ॥

अन्त—

सैयद सुन्दर महा सुहावन। जोंसो दरस जगत मन भावन ॥
मीर मीर पीर जग जानत। मीर मुसरफ वीर वखानत ॥
जोवत महा सूर सरदारा। दे भुज दंड सबै पतियारा ॥
ते भुज त्याग त्याग जग जानै। जिहि भुज महिमा जगति वखांने ॥
जिन वर दान मेघ भर लायो। जिन कर दारिद दूर वहायो ॥
ते भुज दट माह रछिपालक। दीन छोह वैरी घर वालक ॥
तिनसो हेतु सीस पर राखा। लिखी सकल पदुमावति भाषा ॥

आंवा का रुंख हेटे छै। तब मरदग्यो कूडे गीयो। आगे देखे तो ऐक अस्त्री पाणी के कनारे रूठी वैठी छै। तब मरदगे केही हे बाई तू कुण छै। तब कन्या कही हूँ महाजन का बेटा की बहु छूं। तब मरदंगे कही। तू अठे कूं आई है......।

( सरस्वती भण्डार )

(६७) **पद्मावत**। रचयिता—मलिक मुहम्मद जायसी। साइज़ १०-१ × ६-२ इंच। पत्र-संख्या ३६३। लिपिकाल—सं० १८६५, पौष शुक्ला २, मगलवार। प्रति पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पक्ति मे १८।२० अक्षर है। अक्षर बहुत साफ है और पक्की काली स्याही से लिखे हुए है। काग़ज़ बहुत मोटा, मजबूत और सफेद रंग का है। अक्षरो की बनावट सुन्दर नही है पर लिपिकार ने प्रति को इतनी सावधानी और सफाई से लिखा है कि देखकर आश्चर्य होता है। ७२६ पृष्ठो के इतने बड़े ग्रन्थ मे एक भी स्थान ऐसा नही है जहाँपर किसी अक्षर को एक बार लिख देने के बाद उसे काटने की जरूरत पड़ी हो। प्रत्येक शब्द के बीच मे क़ाफी जगह छोड़ी गई है जिससे पढ़ने मे किसी तरह की कठिनाई नही होती। ऐसा भान होता है, मानो लीथो के छपे ग्रन्थ को पढ़ रहे है। नागरी प्रचारिणी सभा, काशी द्वारा प्रकाशित 'पद्मावत' और इसके पाठ मे स्थान २ पर बहुत अन्तर दिखाई पड़ता है। अन्तिम भाग तो दोनो का बिल्कुल ही भिन्न है।

आदि—

चौपाई

सुमरौं आदि एक करतारू। जे जीव दीन्ह कीन्ह संसारू ।।
किन्हस प्रथम जोति परगासू। किन्हस तिहि परवत कबिलासू ।।
किन्हस अमित पवन जल पेहा। किन्हस बहुत रंग उरेहा ।।
किन्हस धरती सरग पतारू। किन्हस बरन बरन औतारू ।।

अन्त—

सैयद सुन्दर महा सुहावन। जाँकौ दरस जगत मन भावन ।।
मीर अमीर पीर जग जाँनत। मीर मुसरफ बीर बखानत ।।
जाँवत महा सूर सरदारा। दे भुज दंड सबै पतियारा ।।
ते भुज खाग त्याग जग जाँनै। जिहि भुज महिमा जगति बखाँने ।।
जिन कर दाँन मेघ झर लायौ। जिन कर दारिद दूर बहायौ ।।
तैं भुज दड साह रछिपालक। दीन छाँह बैरी घर बालक ।।
तिनकौ हुँकुम सीस पर राखा। लिखी सकल पदुमावति भाषा ।।

सतरह सैं चौरासीया नवमी तिथि ससिवार ॥
शुक्ल पक्ष भादौं प्रगट रच्यौं ग्रन्थ सुपसार ॥४४३॥

( सरस्वती भण्डार )

६५) **पंच सहेली रा दूहा।** रचयिता—छीहल । साइज ८-५×५-५ इंच। ंख्या ३। लिपिकाल—सं० १६६६, कार्तिक वदि ७। प्रति महाजनी लिपि मे हुई है। इसमे शृंगार रस के ६५ दोहे हैं। भापा राजस्थानी है।

ादि—

दूहा

देष्या नगर सुहावणां अधिक सुचंगा थान ॥
नांव चंदेरी प्रगटी जस सुरलोक समान ॥ १ ॥
ठांइ ठांइ मिदर सत पुणा सोने लहीये लेह ॥
छीहल ताकी ओपमा कहत न आवे छेह ॥ २ ॥
ठाइ ठांइ सरवर पेषीये सुभर भरे निवाण ॥
ठाइ ठाइ कुवा बावड़ी सोहे फटीक समाण ॥ ३ ॥

न्त—

नीस दीन जाय अणंद मे बीलसे बोह विध भोग ॥
छीहल पंच सहेलीया हुआ पीउ संजोग ॥ ६३ ॥
मेरा मनका भावना कीया सरस वषाण ।
अण जाणया मुरप हंसे रमै चतुर सुजाण ॥६४॥
संमत पनरे सै पीचोतरे पुनम फागुण मास ॥
पंच सहेली वरणवी कवी छीहल परगास ॥६५॥

( सरस्वती भण्डार )

६) **पंचाख्यान।** रचयिता—फतहराम वैरागी। साइज १३×५-८ इंच। पत्र-७४। लिपिकाल—सं० १६०४। ग्रन्थाग्रन्थ—४०००। विषय—पंचतन्त्र का. नी गद्य मे अनुवाद। अनुवाद बहुत सरल और सरस हुआ है। ग्रन्थ के का थोड़ासा अंश यहाँ दिया जाता है:—

अन्त लोभो न कर्तव्यं क्रीयेते देह रक्षणम् ॥
कन्या वणक पुत्रीणां मादलीयो मर्णंगता ॥

वारता

ांव में रास मंडवा लागो। जाजम बिछाई। भालर बजाई। तर मर्दंग्या ने तस लागी का छोरा ने पूछे। अरे डावड़ा पाणी री जुगत बताओ। तब छोरा कीयो। ऊ कूडो

सतरह से चौरासीया नवमी तिथि रविवार ॥
शुक्ल पक्ष भादौ प्रगट रच्यौ ग्रन्थ सुपसार ॥४४३॥

( सरस्वती भण्डार )

(६५) **पंच सहेली रा दूहा।** रचयिता—छीहल । साइज ८-५×५-५ इंच। पत्र संख्या ३। लिपिकाल—सं० १६६६, कार्तिक वदि ७। प्रति महाजनी लिपि मे लिखी हुई है। इसमे शृंगार रस के ६५ दोहे हैं। भाषा राजस्थानी है।

आदि—

दूहा

देष्या नगर सुहावणां अधिक सुचंगा थान ॥
नांव चदेरी प्रगटी जस सुरलोक समांन ॥ १ ॥
ठांइ ठांइ मिंदर सत पुणा सोने लहीये लेह ॥
छीहल ताकी ओपमा कहत न आवे छेह ॥ २ ॥
ठांइ ठांइ सरवर पेषीये सुभर भरै निवाण ॥
ठांइ ठांइ कुवा वावडी सोहे फटीक समाण ॥ ३ ॥

अन्त—

तीस दीन जाय अणंद मे बीलसै बोह विध भोग ॥
छीहल पंच सहेलीयां हुआ पीउ सजोग ॥ ६३ ॥
मेरा मनका भावना कीया सरस वषाण।
अण जाण्या सुरप हंसे रमै चतुर सुजाण ॥६४॥
संमत पनरे से पीचोतरै पुनम फागुण मास ॥
पंच सहेली वरणवी कवी छीहल परगास ॥६५॥

( सरस्वती भण्डार )

(६६) **पंचाख्यान।** रचयिता—फतहराम वैरागी। साइज १३×५-८ इंच। पत्र-संख्या ७४। लिपिकाल—सं० १८०४। ग्रन्थाग्रन्थ—४०००। विषय—पंचतन्त्र का राजस्थानी गद्य मे अनुवाद। अनुवाद बहुत सरल और सरस हुआ है। ग्रन्थ के प्रारम्भ का थोड़ासा अंश यहाँ दिया जाता है:—

अन्त लोभो न कर्तव्यं क्रीयेते देह रक्षणम् ॥
कन्या वणक पुत्रीणां मादलीयो मर्णांगता ॥

वारता

एक गांव में रास मंडवा लागो। जाजम बिछाई। झालर बजाई। तर मर्दंग्या ने तस लागी तर गांव का छोरा ने पूछे। अरे डावडा पाणी री जुगत बताओ। तब छोरा कीयो। ऊ कूडो

आंबा का रुंख हेटे छै। तब मरदंगो कूडे गीयो। आगे देखे तो ऐक अस्त्री पांणी के कनारे रूठी बैठी छै। तब मरदगे कैही हे बाई तू कूण छै। तब कन्या कही हूं महाजन का बेटा की बहु छूं। तब मरदंगे कही। तू अठे कूं आई है......।

( सरस्वती भण्डार )

(६७) पदूमावत। रचयिता—मलिक मुहम्मद जायसी। साइज १०-१ × ६-२ इंच। पत्र-संख्या ३६३। लिपिकाल—सं० १८६५, पौष शुक्ला २, मंगलवार। प्रति पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १८।२० अक्षर है। अक्षर बहुत साफ है और पक्की काली स्याही से लिखे हुए है। कागज बहुत मोटा, मजबूत और सफेद रंग का है। अक्षरो की बनावट सुन्दर नही है पर लिपिकार ने प्रति को इतनी सावधानी और सफाई से लिखा है कि देखकर आश्चर्य होता है। ७२६ पृष्ठो के इतने बड़े ग्रन्थ मे एक भी स्थान ऐसा नहीं है जहाँपर किसी अक्षर को एक बार लिख देने के बाद उसे काटने की जरूरत पड़ी हो। प्रत्येक शब्द के बीच मे काफी जगह छोड़ी गई है जिससे पढ़ने मे किसी तरह की कठिनाई नही होती। ऐसा भान होता है, मानो लीथो के छपे ग्रन्थ को पढ़ रहे है। नागरी प्रचारिणी सभा, काशी द्वारा प्रकाशित 'पदूमावत' और इसके पाठ मे स्थान २ पर बहुत अन्तर दिखाई पड़ता है। अन्तिम भाग तो दोनो का बिल्कुल ही भिन्न है।

आदि—

चौपाई

सुमरौ आदि एक करतारू। जे जीव दीन्ह कीन्ह संसारू ॥
किन्हस प्रथम जोति परगासू। किन्हस तिहि परबत कबिलासू ॥
किन्हस अमित पवन जल पेहा। किन्हस बहुत रंग उरेहा ॥
किन्हस धरती सरग पतारू। किन्हस बरन बरन औतारू ॥

अन्त—

सैयद सुन्दर महा सुहावन। जाँकौ दरस जगत मन भावन ॥
मीर अमीर पीर जग जाँनत। मीर मुसरफ बीर बखानत ॥
जाँवत महा सूर सरदारा। दे भुज दंड सबै पतियारा ॥
ते भुज खाग त्याग जग जाँनै। जिहि भुज महिमा जगति बखाँने ॥
जिन कर दाँन मेघ भर लायौ। जिन कर दारिद दूर बहायौ ॥
तैं भुज दंट साह रछिपालक। दीन छाँह बैरी घर घालक ॥
तिनको हुकुम सीस पर राखा। लिखी सकल पदुमावति भाषा ॥

दोहा

जो लग ससि रवि ध्रुव अचल सुरसरि मही अकास।
मीर मुफसर वीर को तव लगु नाँम प्रकास ॥

(६८) पद्मिनी चरित्र। रचयिता—लब्धोदय। साइज ६·१ × ५ इंच। पत्र-संख्या ८३। लिपिकाल-सं० १८२३, मार्गशीर्ष वदि ६ बुधवार। छन्द-संख्या ८०३। इसमें पद्मिनी की कथा वर्णित है। भाषा बोलचाल की राजस्थानी है।

आदि—

दोहा

श्री आदिसर प्रथम जिन जगपति जोति सरूप।
नीरभी पदवासी नमूं अकलि अनंत अनूप ॥१॥
चरण कमल चितसुं नमुं चोवीसो जिन चंद।
सुपदाइक सेवक भणी सांचो सुरतरु कंद ॥२॥
सुप्रसन सारद सांमणी होज्यो मात हजूर।
बुध दीज्यो मुजनै बहुत प्रकट वचन पंडूर ॥३॥

अन्त—

श्री सोधमी (SIC) सांमी परंपरारे। सोभति गछ सणगार ॥
श्री परतर गछ जिनराज सुरी जी। आगम अरथ भंडार ॥६५॥
तस पाटें जिम दिनकरु रे। श्री जनरंग वपांण ॥
तस हुकम संवत छिडोतरैजी। श्री ऊदैपुर सु वपांण ॥६६॥
हिन्दूपति श्री जगतसिङ्घ रांणो हांजी। राज करै जग भांण॥
तास तणी माता श्री जंबुवती रे। गुण चोसठि प्रति मांण॥ ६७॥
तेह तणै परधांने जगति में जाणीइजी। अभिनव अभय कुमार॥
केसर मंत्री अरि सुत केसरी रे। हँसराज हितकार ॥६८॥
तस आग्रह करि संवत सतरै सतोतरे। चैत्री पुन्यम शनिवार ॥
नवरस सहित सरस बन्ध रच्योरे। निज बुध नै अनुसार ॥६९॥
साध सिरोमण सकल विधागुण सोभनारे। वाचै श्री ग्यांनराज ॥
तास प्रसादै सील तणा गुण संपूरयोरे। श्रीलबदोदय हितकाज ॥८००॥
सांमी धरम नें सील तणा गुण सामलोरे। पूजै मन नी आस।
ऊछो अधको जे कह्यौ चातुरी रे। मिछा दुकड तास ॥८०१॥
नवनिध माहा सम्पजै दूर करि दूप दंद। लबधोदय कहैई।
पुत्र कलीत्र सुप संपदारे। सील सफल सुपाणंद ॥८०२॥
गाथा दूहा ढाल् करि आठसैइ अति नंद।
सीपत प्रभावैई संपदा इम जंपै जीवराज ॥

( सरस्वती भण्डार)

(६६) पद्मिनी चौपई। रचयिता—हेमरत्न सूरि। साइज १०×४-३ इंच। पत्र-संख्या ३८। प्रति के प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे ३७।४० अक्षर है। अक्षर सुवाच्य हैं। लिपिकाल—संवत १७७१, वैशाख सुदी ७ शुक्रवार। पद्य-संख्या ६१७। विषय-महारानी पद्मिनी की कथा। ग्रन्थ का अधिक भाग दोहा-चौपई मे है पर बीच मे कहीं २ छप्पय-सवैया और श्लोक भी है।

आदि—

दूहा

सकल सुपदायक सदा सिधि बुधि सहित गणेस।
विघनविडारण रिधिकरण पहिलि तुम्ह प्रणमेस ॥१॥
ब्रह्म विष्न शिव सै मुपे नितु समरैं जस नाम।
तिण देवी सरसती तणैं पद जुग करूं प्रणांम ॥२॥
पदमराज वाचक प्रभति प्रणमु सदगुरु पाय।
केलवतां सांची कथा तथा न लागे काय ॥३॥

अन्त—

कहुं दोहा कहुं चौपई कहुं कहुं कवित सुचंग।
वयण नीर ज्यूं मिल रहै मनहुं त्रिवेणी संग ॥६११॥
अमर राण जैसिंग सुत तपै भांण हींदूवांण।
प्रिथीनाथ पुमांण यह मोज लहिर महिरांण ॥६१२॥
पाट भगत दिली पुरा सामधरम परधांन।
सीव सकज रूपा सुतन निरमल बुधि निधांन ॥६१३॥
सूरा तन वेधक चतुर भेदा लग भूपाल।
वल छल अण कल स्वामि ध्रम बादल ज्यु बिरदाल ॥६१४॥
गुण ग्राहग ग्यायक सुगुण दत मोजां दरीयाव ॥
सीव साह रापे सदा भाग विजै सु भाव ॥६१५॥
तास पिआरी चौपई मन मानी अति मौज।
तै दाता चित रीझवण वंधै कवित सचौज ॥६१६॥
वदि चैतह साठै वरस तिथि चौदिसि गुरूवार।
वंधे कवित्त सुवित्त परि कुंभलमेर मझारि ॥६१७॥

यह प्रति श्री जिन माणिक्य रुचि जी के पुस्तकालय की है।

(७०) **पना वीरमदे री वात**। रचयिता—अज्ञात। साइज ८×५ इंच। पत्र-संख्या ५५। लिपिकाल—स०१६१४, भादो वदि ३। प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १३ से १६ तक अक्षर हैं। अक्षर बहुत छोटे पर सुन्दर हैं। इसमे ईडर

के राव राई भाण के कुँवर वीरमदे और पूंगल देश के सेठ शाहरतन की कन्या पद्मा की प्रेम कहानी का वर्णन है। ग्रन्थ शृंगार रस प्रधान है, पर प्रसंगानुसार वीररस की भी इसमें कहीं कहीं सुन्दर व्यंजना हुई है और इसलिये इसका दूसरा नाम 'वीर सींगार' भी है। इसमें गद्य-पद्य दोनों है। भाषा बोलचाल की राजस्थानी है। ग्रन्थ का प्रारम्भ इस प्रकार होता है:—

दूहा

सदा मनोरथ सिद्धकरण वाणी अपरवेस।
सारा पहली सवर जे गुणदातार गणेस ॥१॥
निमसकार सुरसती नमो दे गुण मोद रसाय।
भाषा बीर सींगार की बरणों सरस बणाय ॥२॥
सुबरण निज धाता सिरै बना ज चंदण बेस।
पदमणि तिरिया स रपजै देसां पूगल देस ॥३॥
करहा घोड़ा कामरां नर पांगि अथाह।
जिण घर पदमण नीपजै वाह धरती वाह ॥४॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(७१) **परशुराम सागर**। रचयिता—परशुराम। साइज १२-३ × ७-२ इंच। पत्र संख्या २६६। पुस्तकाकार और सजिल्द। लिपिकाल—सं० १८३७, ज्येष्ठ वदि ६ बुधवार। प्रत्येक पृष्ठ पर २५ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में २२।२५ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दराकार और लिखावट साफ है। इसमें परशुरामजी के २२ ग्रंथ और ७५० के लगभग पद संग्रहीत है। पहले १७४ पत्रों में ग्रथ और शेष में पद है। ग्रथों के नाम नीचे दिये जाते है:—

| नं | नाम | पत्रांक |
|---|---|---|
| १ | साखी का जोडा | १-८३ |
| २ | छंद का जोडा | ८३ ६१ |
| ३ | सवैया दस अवतार का | ६१-६२ |
| ४ | रघुनाथ चरित्र | ६२-६४ |
| ५ | श्री कृष्ण चरित्र | ६४-६७ |
| ६ | सिगार सुदामा चरित्र | ६७-१०४ |
| ७ | द्रौपदी का जोडा | १०४-१०५ |
| ८ | छप्पय गज-ग्राह को | १०५-१०६ |
| ९ | प्रहलाद चरित्र | १०६-११७ |
| १० | अमर बोध लीला | ११७-१२१ |

ग्रथारंभ के दो दोहे निम्न हैः—

श्री गुर संत समान हरि जो उपजै वेसास ।
दरसन परस्यां परम सुप परसा प्रेम निवास ॥१॥
परमेसुर कै पर्म गुर कै पर्म सनेही साध ।
यन के सुमरीन परसराम कियां कटे अपराध ॥

यह प्रति स्थानीय प्रयागदास जी के अस्थल के पुस्तकालय मे सुरक्षित है।

(७२) **पृथ्वीराज रासौ :** प्रति नं० १। रचयिता—चन्द बरदाई। साइज ८×४-७ इंच। पत्र-सख्या ७०६। प्रति क्रमवद्ध नही है। इसमें कुल मिलाकर ६१ प्रस्ताव है। प्रत्येक प्रस्ताव के पन्नो की गिनती १, २, ३, आदि शुरूसे अलग अलग की गई है और अन्त में उसका नाम और 'इति श्री' लिखा हुआ है। लेकिन प्रस्ताव का नम्बर वहॉ पर नही लिखा है, जिससे यह मालूम नही होता कि पूर्वापर क्रमानुसार कौन सा प्रस्ताव पहले और कौनसा बाद मे होना चाहिये। पहले पहल जिस समय यह प्रति हमारे हाथ मे आई इसके भिन्न भिन्न प्रस्तावो के पन्ने ताश के पन्नो की तरह गड़बड़ और एक दूसरे मे असंवद्ध थे। इसलिये इनको क्रमबद्ध करने मे बड़ा कष्ट उठाना पड़ा और पूरे दो दिन मे यह काम पूरा हो पाया। प्रति में तीन-चार व्यक्तियों के हाथ की लिखावट है और कागज भी दो-तीन तरह का काम में लाया गया है। 'धीर पुंडीर सम्यौ' 'आखेटक चूक वर्णन सम्यौ' और 'द्वितीय हॉसी युद्ध सम्यौ' जिस काग़ज़ पर लिखे गये हैं वह बहुत ही प्राचीन दिखाई देता है। प्रति में कही भी इसके लेखन-

कबीर कौ नांमहि दे न्यूंता भक्तन कूं बुलवाऐ ।
माघ कृष्ण एकादसि मेला पच दिवस समुदाऐ ॥
सत सत कोस लगे करि न्यौता गुपतिकबीर न जांनां ।
कवीर अपजस हास्य करन अस झूठा न्यौता ठांनां ॥१६॥

कहा होत काहू के करियैं जास मीर रघुराई ।
उलटी करत परत सब सुलटी ज्यौं सिप अनल उदीरा (sic) ॥
अब सब सत पधारण लागा सुनि कबीर सुबाता ।
सीधा नही जिमावै कैसै तबही छिपकर हाता ॥१७॥

मुक्ता भक्त भए तहि भेला बहु आवत चिहुं ओरा ।
उलटा भादव घन जो संता गावत रांम किसोरा ॥
पूछत संत कबीरहि जब ही तब केसव झट आवा ।
अपनै जनकौ काज सुधारण जिम गो वछहि धावा ॥१८॥

बहु कबीर का रूप बनावा संतन सनमुप जाई ।
करि करि आदर सब संतनि कौ डेरा दिखे बताई ॥
मुक्ता सीधा तब हरि लाधा जाकी सक्त अनंता ।
सब कै डेरे दे पहुंचावा जेतक आऐ संता ॥१९॥

मैदा चावल दालि सरकरा सरपी भावै जेता ।
सब कै डेरे कबीर रूपी हरि तन धारै केता ॥
कहूंक नाचै कहूंक गावै कहूंक चरचा करई ।
यहु लीला लपि कवीरदासहु मिलि संतनि मै फिरई ॥२०॥

दिवस पंच लगि ऐसी लीला हरि जी अद्भुत ठांनी ।
सब संतनि कै मोद वढायौ भक्त वछल हरि जांनी ॥
पीछे संत महंतनि कूं प्रभु पहिरांवनि बहु कीन्हां ।
जथा जोगि पट मुहर रूपईया देय विदा करि कीन्हा ॥२१॥

ऐसे केसव जन कवीर कौ काज सुधार्यो आई ।
विप्र सकल देपत हठ हारै लई कवीर वडाई ॥
अस हरि विरद भक्त जस पालक जौ कोऊ हरि ध्यावै ।
ताही को जप सहज वडाई बालकरांमा गावै ॥२२॥

हरिजन आए कवीर गेहा ऐक वार की वाता ।
बहु आदर करि तिनकूं सीधा दीन्हां पाक कराता ॥
भोजन करिते उठि गऐ पुनि और हि हरि जन आवा ।
तिनहु सीधा लै पुनि तिय पैं लीपा फेरि लिपावा ॥२३॥

ते उठि गऐ और पुनि आऐ फिरि चौका करवाऐ ।
सतवार अस कवीर नारी ऐक दिन लेप कराऐ ॥

जरि बरि उठि मात जुत नारी मुडियन फोरा पारा ।
पीसत लीपत हम थकि हारी मुडिया भए अपारा ॥२४॥
तब कबीर निज तिय कूं बोधी तूं मति संतन भांडे ।
जो मोकूं पति चाहत है तौ कदे रारि मति माडे ॥
बूढीया मातहि पर वक्न है तूं गिर मानि हमारी ।
संत सेव करि भला होत है करौ प्रीति मन धारी ॥२५॥
तोहु न समभी भाग हीन तिय तब कबीर मन पैंचा ।
कपट विहारनि भक्ति बिना निज मात तिया मन ग्रैंचा ॥
गुरू प्रसाद मन रुप्यो राम मैं जोग जुक्तिउ भासी ।
इंद्रीयजीत अतीत विषय सूं मन हरि रूप विलासी ॥२६॥
तब हरि इछा इंद्र पठाई अपसर कबीर पासा ।
देपन ताकै मनकी दृढता सुंदर रूप विभासा ॥
आय कबीरहि वचन सुनाया कोकिल कलरव जैसे ।
पद झंझर धुनि मनु पग बोलत दृग सर भुव धनु तैसे ॥२७॥
मै अपसरा इंद्र की पठई आई सेवा काजा ।
अंगी करौ मौहि तुम हरिजन मौमैं सब सुप साजा ॥
हम हित बहु जन कष्ट कराई तप सूरा पण साजै ।
हिम गलि कासी करवत लेवै गिरि तैं गिरि तन भाजै ॥२८॥
सौ मैं तेरे सहजहि आई कीजै भोग विलासा ।
कबीर कहि नहि मैरे गरजी हरिजी मो मन भासा ॥
जाहु ठिकांनैं मैं नहि विचलूं तुम कछु अकलि गमाई ।
स्वरग मांहि की सुरवर थोरा मों कमीन कै आई ॥२६॥
मै कछु इंद्रासन नहि लेऊं क्यू पठई सुरराजा ।
मै गरीब वैठो हरि गाऊं नहीं भोग सूं काजा ॥
अपसर कही नैकुं तौ मो दिसि देपहु रूप विसाला ।
समुझत नाही हमरे सुप मे तातै ठानत टाला ॥३०॥
तबहि कबीरनि हरि बपांनी जांनत हो तब रीति हि ।
रूप दिपाइ भपाइ मूढ कूं डारि देति भव भीतिहि ॥
इक्षु जंत्र जों इक्षु निचोवत रस लै डालै छोई ।
अैसी गति तिहि नर की होवै तुम सूं रति करि जोई ॥३१॥
भंगुर प्रीति अलप मति तुम्हरी सो आष्यांन सुनाई ।
नकुल सपा नारी इक बारा सिसू पैं नकुल रपाई ॥
जल भरवै नारी गत पीछै सिसु ढिग अहि इक आवा ।
नकुल सर्प कूं मारि नारि पै कहिवै सनमुप जावा ॥३२॥

रुधिर नकुल मुप लपि तिय मूंडनि सिर गागर पटकाई ।
नकुलहि मारि गई गृह जीवत सिसुहि देपि पछिताई ॥
बिनि विचारि हितकारि हु कूं तिय दुपदा मूढ स्वभावा ।
ऐसी प्रीति तिहारी कौ फल ज्यौं करि न्यौला पावा ॥३३॥

तब पुनि कांम कटाक्ष बाण भर अपसर जन सूं गाई ।
वैसी तिया कबीर नही हम मति जुत सुर मन भाई ॥
करि आदर मम बुधि दिपाऊं नर रूचि कर रस साली ।
ऐसे बचन रचन चंचल दृग करि घातहि बहु घाली ॥३४॥

मकर केतु के बाण बहुत विधि चलऐ जन पैं नारी ।
तहू नहि डिगा कबीर भक्ति रत अगरब सरण मुरारी ॥
प्रबल मदन मद अपसर करि मुनि तापस होत पवारी ।
कबीर काम जलधि जल लहरो मनसिर नमित निवारी ॥३५॥

गई अपसरा निरपि अचल जन इंद्रहि बात सुनाई ।
अडिग मेरु ज्यौं सीतल जल ज्यौं मम बस लगई न काई ॥
अग्नि सिराई जल प्रजलाई सिलता उलटी चालै ।
तोहु न कबीर को मन डोलै ज्यौं करि त्रिम नहि हालै ॥३६॥

ताहि समय कबीरा पासहि श्रीपति रांम पधारा ।
अरिदर कंज गदाधर भुजवर तन घन नील सुहारा ॥
कुंडल क्रीट पीत पट माला भूपण सब निज धारी ।
निरपि रूप हरि कौ निज दासा मन आनंदत भारी ॥३७॥

लग्यौ चरण हरि निज भुज च्यारी कबीर कै सिर धारा ।
ह्वै कृपाल प्रभु जन सूं बोला ले कबीर वर भारा ॥
करूं अवनि पति ऐक छत्र धरि किधौं इंद्र पद लीजै ।
रापौ अटल न टलै और धौं निधि रिधि सिद्धि गहीजै ॥३८॥

तब कबीर कहि तुम प्रभु समरथ सकल विभव तुम पासा ॥
मैं भोला वर मांगि न जानत चाहत तोहि उपासा ॥
तुम दयाल सब मन की जानत क्यूं मोकौं डहकावा ।
देपण सुनन कहन मन परसित सौ सब नस्वर गावा ॥३९॥

अरु मैं भूलिहु लैऊं कछु वर तुम मोकौ क्यूं दीजै ।
ज्यों सिसु अहि रिपि गहै भपै मृद पिता मेटी तिहि कीजै ॥
सो यहु भोग रोग बहु भरीया तव जन कूं दुपदाई ।
भक्तहि रोग होय तव श्रमहर पेद आपहू पाई ॥४०॥

अस लपि धीर कबीरहि हरि जी भाषी वाणी ऐहा ।
धन्य धन्य तूं भक्त हमारा धारा मोसूं नेहा ॥

कहि तौ तोकूं संग हमारे लेजाऊं मम धांमां ।
तोकूं मै कमला जुत सेऊं देऊं अति आरांमां ॥४१॥
जौ मन है तौ रहो इहांई बढवौ भक्ति हमारी ॥
पीछै आवहु मेरे धांमहि इंछा जबहि तिहारी ॥
अजर अमर तूं होहि कबीरा मेरी भक्ति प्रतापा ।
गति निज छद दई मैं तोकू जथिष्ट करियै आपा ॥४२॥
करि प्रणाम कबीरे तबही हरि जी अंतर जाता ।
रह्यौ कबीर कोउ दिन फिरि घर करन भक्ति विष्याता ॥
बीस बरस का होय कबीरा राम भक्ति संभारा ।
संत सवछर साधी भक्तिहि तो पीछै गत पारा ॥४३॥
कासी बास प्रताप कबीरा होवा जीवन मुक्ता ।
भक्ति प्रताप विसारी किते द्विज अैसी बातहि उक्ता ॥
मगहा मै मरि कुगति जात है कासी मृति गति जावा ।
तब कबीर मृति हित रचि लीला भक्ति प्रभाव दिषावा ॥४४॥
मगहा जाय बिछाय कुममअर कबीर सयन कराई ।
पट ओढ़े पौढ़े हरिदासा स्वासा देह धराई ॥
और भक्त नाचै अरु गावै ताल मृदंग वजावै ।
कबीर प्रयांन जांनि मंगल जस हरि को मिलि वौ गावै ॥४५॥

हींदू तुरक अरक जे लोका कबीर मत नहि जांनै ।
जारन गारन के हित झगरा ते सबहि मिलि ठांनै ॥
हिन्दू कहत कबीरहि जारै तुरक कहै गडवाई ।
तिन को झगरौ देषि संतजन बोले बात बुझाई ॥४६॥
काहे लरत कबीरहि देषहु पीछै करियो बाता ।
तब संतनि चादर करि दूरि दिषया फूल रहाता ॥
जांनी सबनि कबीर राम कै धांम सिदेहा जाता ।
तब कबीर के जेतक दासा ससि चकोर ज्यौ ध्याता ॥४७॥
तब कबीर अनुक्रम सूं जावा देषत सुर पुर थांनां ।
देव इंन्द्र अति आदर कीन्हा सब सुर चरण लगावा ॥
रिषि लोक ह्वै ब्रंह्म कै पद गयौ वह्म हू मांनां ।
पुनि ध्रुव पद गत ध्रुव सूं मिलि करि हरि के धाम सिधांनां ॥४८॥
महा विष्णु श्रीरांम ब्रंह्म पद भगवत बाची जोई ।
तासूं मिलि करि जथेष्ट मुक्ति हि पायौ सब सुष सोई ॥
हरि को सुष वरण्यौ नहि जावै सौ जांनै जो पाया ।
अस कबीर जस सरस रस भक्ति जथा बुद्धि हम गाया ॥४९॥

सोरठा

हरि पद तीर कबीर प्रेम नीर सुप सीलिधर ॥
तुरकनि कौ सिरपीर हीदू उडगनि इंदुसम ॥५०॥

इति श्री श्रीमद्भक्ता दांम गुण चित्रनी टींकायां कबीर भक्त गुण वरण नो नांम चतुर त्रिंसोरचना वृंद ॥३४॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(८३) भक्ति विनोद। रचयिता—सूरति मिश्र। साइज ९-४×६ २ इंच। पत्र संख्या २६। लिपिकाल—सं० १८७८, भादों सुदी १, सोमवार। इसमें नीति, वैराग्य, ईश-भक्ति, षटऋतु-वर्णन, नायिका भेद आदि विभिन्न विषयों के ३२४ फुटकर दोहे, कवित्त और सवैये हैं।

आदि—

दोहा

ध्यांन धरै प्रभु कौ हियै नांम स्वाद अनुरक्त।
दीन भाव विनती करैं जय जय श्री हरि भक्त ॥१॥
मन सिचै प्रभु कौ जु पिय तिन गुन वरनत मोद।
समय समय लीला कहै इहि विध भक्त विनोद ॥२॥

अन्त—

कवित्त

हाथी हय द्वार भूरि भरे हैं भंडार पढ़ैं
वंदी जन वार वार कीरत सुधारी हैं।
सोने के महल दासी सची सी टहल करै
चहल पहल कवि सूरत सवारी हैं॥
कंपत से कहा वर संपति निहारो यह
दीनी जदुराज तुम सौं न जो उचारी है।
वेग चलौ धांमा मग हेरति है भांमा यह
राज लोक सामा श्री सुदामा जु तिहारी है ॥३२३॥

दोहा

यह विध सूरत सुकवि यह वरन्यौ भक्ति विनोद।
पढ़त गुनत जिहि चित वढै कृष्ण भक्ति जुत मोद ॥३२४॥

( सरस्वती भण्डार )

(८४) भक्ति सागर। रचयिता—चरणदास। साइज़ १२-३ × ८-८ इंच। पत्र संख्या १२८। प्रति सजिल्द और पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २८।३० अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और लिखावट सुवाच्य है। यह प्रति सं०१८७६ मे लिखी गई थी। इसमे चरणदास जी के १७ ग्रंथ और २६ फुटकर छप्पय-कवित्त संग्रहीत है। पूरा विवरण नीचे दिया जाता है:—

| नं० | ग्रंथ का नाम | पद्य संख्या |
|---|---|---|
| १ | व्रज चरित्र | ६५ |
| २ | अमर लोक अखंड धाम वर्णन | ५३ |
| ३ | धर्म जिहाज | १७७ |
| ४ | ग्यान स्वरोदय | २२७ |
| ५ | अष्टांग जोग | ३३१ |
| ६ | पंच उपनिषद् अथ वर्न वेद की भाषा | ११६ |
| ७ | संदेह सागर | २४ |
| ८ | भक्ति पदारथ | १४४ |
| ९ | चारों जुग वर्णन कुंडलियां | ४ |
| १० | नाम का अंग | ११५ |
| ११ | सील का अंग | २७ |
| १२ | दया का अंग | २५ |
| १३ | मोह छुटावन का अंग | १२० |
| १४ | भक्तिपदारथ | २०२ |
| १५ | मन विरक्त वरन गुटकासार | १०२ |
| १६ | ब्रह्म ज्ञान | १८८ |
| १७ | शब्द | २०१ |

( सरस्वती भण्डार )

(८५) भगवती जयकर्ण स्तोत्र। रचयिता—अज्ञात। साइज़ ९-८ × ४-१ इंच पत्र संख्या ५। पद्य संख्या ४४। लिपिकाल—सं० १७४९, कार्तिक कृष्णा ५। विषय-सरस्वती की प्रार्थना। भाषा-पिंगल और राजस्थानी का मिश्रण। कविता मधुर और भावपूर्ण है।

आदि—

गाथा

सकल सिद्धि दातारं पार्श्वनत्वास्त वीम्यहं।
वरदां सारदा देवी सुख सौभाग्यकारणी ॥१॥

( छंद अडिल वल्ल )

सरसति भगवति जग विख्याता । आदि भवानी कविजन माता ॥
सारद स्वामिन तुझ पय लग्ग । दोइ कर जोडी हित बुद्धि मग्गं ॥२॥
पुस्तक हाथ कमडल सोहै । एक कर विमल विमल मन मोहै ॥
इक कर वीणा बाजि झीणा । नादै चतुर वचक्षण लीणा ॥३॥
हस वाहण हरषै करि ध्याऊ । राति दिवस तोरा गुण गाऊं ॥
हुं तुझ सुत सेवग कहिवाऊ । तिण कारण निर्मल मति पाऊं ॥४॥

अन्त—

संवत चंद कला अति उज्जल । सायर सिद्ध आसू सूदि निरमल ॥
हरनि मग्सर गुरूवार उदारा । भगवति छंद रच्यो जयकारा ॥४२॥
सारद नाम जपौ जगि जाणं । सारद गुण गाऊं सुविहाणं ॥
सारद आपै बुद्धि विनाणं । सारद नामि कोड़ि कल्याणं ॥४३॥

( गाहा )

इय वहु भत्ति भरेणं । अभय लछ देण संथूया देवी ॥
भगवती तुझ पसायां । होउ सदा संथ कलाणं ॥४४॥

( सरस्वती भण्डार )

(८६) भर्तृहरि शतक भाषा । अनुवादक—जयपुर नरेश महाराजा प्रताप सिह । साइज ५-४ × ५-८ इंच । पत्र-संख्या १६२ । प्रति सजिल्द और गुटकाकार है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १६।२० अक्षर हैं । अक्षर सुंदराकार और लिखावट शुद्ध है । यह प्रति सं० १८८५, मार्गशीर्ष सुदी २ चंद्रवार को मेवाड़ के महाराणा जवानसिह जी के लिये भट्ट दयाराम नामक किसी व्यक्ति द्वारा लिखी गई थी । यह भर्तृहरिकृत नीतिशतक, शृंगार-शतक और वैराग्यशतक का छदोबद्ध हिन्दी-अनुवाद है । अनुवाद की भाषा बहुत ललित एवं विषयानुकूल है और इसमे चार छदो का प्रयोग किया गया है—सोरठा, दोहा, छप्पय और कुंडलिया । अनुवाद के साथ २ मूल भी है । पहले मूल श्लोक देकर बाद मे उसका हिंदी पद्यानुवाद दिया गया है । प्रति के १६२ पत्रों का विभाजन तीन भागोमे नीचे लिखे अनुसार हुआ है:—

(१) नीति शतक—१—५३
(२) शृंगार शतक—५३—१०४
(३) वैराग्य शतक—१०४—१६२

(८४) भक्ति सागर। रचयिता—चरणदास। साइज़ १२-३×८-८ इंच। पत्र संख्या १२८। प्रति सजिल्द और पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २८।३० अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और लिखावट सुवाच्य है। यह प्रति सं०१८७६ मे लिखी गई थी। इसमे चरणदास जी के १७ ग्रंथ और २६ फुटकर छप्पय-कवित्त संग्रहीत है। पूरा विवरण नीचे दिया जाता है:—

| नं० | ग्रंथ का नाम | पद्य संख्या |
|---|---|---|
| १ | व्रज चरित्र | ६५ |
| २ | अमर लोक अखंड धाम वर्णन | ५३ |
| ३ | धर्म जिहाज | १७७ |
| ४ | ग्यान स्वरोदय | २२७ |
| ५ | अष्टांग जोग | ३३१ |
| ६ | पंच उपनिषद् अथ वर्न वेद की भाषा | ११६ |
| ७ | सदेह सागर | २४ |
| ८ | भक्ति पदारथ | १४४ |
| ९ | चारों जुग वर्णन कुंडलियां | ४ |
| १० | नाम का अंग | ११५ |
| ११ | सील का अंग | २७ |
| १२ | दया का अंग | २५ |
| १३ | मोह छुटावन का अंग | १२० |
| १४ | भक्तिपदारथ | २०२ |
| १५ | मन विरक्त वरन गुटकासार | १०२ |
| १६ | ब्रह्म ज्ञान | १८८ |
| १७ | शब्द | ३०१ |

( सरस्वती भण्डार )

(८५) भगवती जयकर्ण स्तोत्र। रचयिता—अज्ञात। साइज़ ६-८×४-१ इंच पत्र संख्या ५। पद्य संख्या ४४। लिपिकाल—सं० १७४६, कार्तिक कृष्णा ५। विषय-सरस्वती की प्रार्थना। भाषा–पिंगल और राजस्थानी का मिश्रण। कविता मधुर और भावपूर्ण है।

आदि—

गाथा

सकल सिद्धि दातारं पार्श्वनत्वास्त वीम्यहं।
वरदां सारदा देवी सुख सौभाग्यकारणी ॥१॥

( छंद अडिल वल्ल )

सरसति भगवति जग विख्याता। आदि भवानी कविजन माता ॥
सारद स्वामिन तुझ पय लग्ग। दोइ कर जोडी हित बुद्धि मग्गं ॥२॥
पुस्तक हाथ कमंडल सोहे। एक कर विमल विमल मन मोहे ॥
इक कर वीणा वाजि झीणा। नादे चतुर वचक्षण लीणा ॥३॥
हस वाहण हरपै करि ध्याऊ। राति दिवस तोरा गुण गाऊं ॥
हु तुझ सुत सेवग कहिवाऊ। तिण कारण निर्मल मति पाऊं ॥४॥

अन्त—

सवत चंद कला अति उज्जल। सायर सिद्ध आसू सूदि निरमल ॥
हरनि मग्सर गुरूवार उदारा। भगवति छंद रच्यो जयकारा ॥४२॥
सारद नाम जपौ जगि जाणं। सारद गुण गाऊं सुविहाणं ॥
सारद आपै बुद्धि विनाणं। सारद नामि कोडि कल्याणं ॥४३॥

( गाहा )

इय वहु भत्ति भरेणं। अभय लच्छ देण संथूया देवी ॥
भगवती तुझ पसायां। होउ सदा संथ कलाणं ॥४४॥

( सरस्वती भण्डार )

(८६) भर्तृहरि शतक भाषा। अनुवादक—जयपुर नरेश महाराजा प्रताप सिंह। साइज़ ५·४ × ५·८ इंच। पत्र-संख्या १६२। प्रति सजिल्द और गुटकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १६।२० अक्षर है। अक्षर सुंदराकार और लिखावट शुद्ध है। यह प्रति सं० १८८५, मार्गशीर्ष सुदी २ चंद्रवार को मेवाड़ के महाराणा जवानसिंह जी के लिये भट्ट दयाराम नामक किसी व्यक्ति द्वारा लिखी गई थी। यह भर्तृहरिकृत नीतिशतक, शृंगार-शतक और वैराग्यशतक का छंदोबद्ध हिन्दी-अनुवाद है। अनुवाद की भाषा बहुत ललित एवं विषयानुकूल है और इसमे चार छंदो का प्रयोग किया गया है—सोरठा, दोहा, छप्पय और कुंडलिया। अनुवाद के साथ २ मूल भी है। पहले मूल श्लोक देकर बाद मे उसका हिंदी पद्यानुवाद दिया गया है। प्रति के १६२ पत्रो का विभाजन तीन भागोमें नीचे लिखे अनुसार हुआ है:—

(१) नीति शतक—१—४३
(२) शृंगार शतक—४३—१०४
(३) वैराग्य शतक—१०४—१६२

इसमें से नीति शतक के प्रारंभ का पहला पद्य मूल सहित यहाँ दिया जाता है।

यां चिन्तयामि सततं मयि सा विरक्ता।
सा ऽप्यन्यमिच्छति जनं स जनोऽन्यसक्तः॥
अस्मत्कृते च परितुष्यति काचिदन्या।
धिक्ता च तं च मदनं च इमां च मां च॥

छप्पय

जाकी मेरे चाह वहै मोसों विरक्त मन।
पुरुष और सों प्रीति पुरुष वह चाहत और धन॥
मेरे कृत पर रीझ रही कोई इक औरहि।
यह विचित्र गति देखि चित्त ज्यौं तज़त न धौरहि॥
सब भांति राज पत्नी सुधिक जार पुरुष को परम धिक।
धिक काम याहि धिक मोहि धिक अब व्रजनिधि को सरन इक॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(८७) भय चिंतामणि। रचयिता—लालदास। साइज ७-६×६-७ इंच। पत्र-संख्या ७। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर है। अक्षरों की बनावट भद्दी है। लिपिकाल—सं० १७२४। इसमें मनुष्य के गर्भवास से लगाकर मृत्यु तक के भय-दुःखो का वर्णन है।

आदि—

गरभ वास की त्रास में रहे औंध दस मास।
हात पाव सुकच्या रहे द्वारि न आवै सास॥
द्वार न आवै सास वास नरकन मैं दीनु।
उरध सीस अरध पाव अहार मल मूत्र न लीनुं॥
दुपित भयो अकुलाइ त्राहि सांई अब काढ़ो।
अब के लैसु नाव भगति करिस्यु अब गाढ़ो॥
अब कैं केउंही नीसरूं तो वीसरूं नाही लगार।
भाव भगति करसुं सदा जो काढ़ो अब की बार॥

अन्त

दोहा

लार पड़चौ छांड़ै नहीं भरी भरी रालैं बाथ।
लालदास जो उबरै जाके सब लो साथ॥

सबल जीन साथी कीया ते सुख पावै जीव ।
जीहा जाय तीहा सुखी राखे समरथ पीव ॥
जे भगतां रत्त नाम सुं ते जमलोक न जाय ।
सदा सनेही-राम मै सहजे रहै समाय ॥
जम नियडो आवै नहीं जे पण साहे प्राण ।
मनसा बाचा करमना लगै न जम के बाण ॥

( सरस्वती भंडार )

(८८) **भाषा भारथ** । रचयिता—साँदू खेतसी । साइज़ १२-६×६ इंच । पत्र-संख्या २१३ । प्रति बहुत मोटे और सफेद रंग के बाँसी कागज़ पर लिखी हुई है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३० पक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे ३३।३५ अक्षर हैं । अक्षर छोटे पर सुन्दर है । लिपिकाल—सं० १८८२, माघ कृष्णा ६ रविवार । विषय—महाभारत का अनुवाद । भाषा डिंगल है और मोतीदाम, हनूफाल, दूहा, कवित्त, चौपाई आदि विविध छंद का प्रयोग किया गया है । बीच मे कहीं कहीं गद्य भी है । प्रति के अन्त मे लिपिकार ने इसकी श्लोक संख्या १२६०० बतलाई है ।

आदि—

गाथा

गवरी पुत्र गणेसो गज वदनाय अग्र तेतीसं ।
मन सुध सुतन महेसो दे सदबुधि चित्रवा कुर कुल ॥१॥
जोगणि जगत जनेवो जग पालग रवि एणु वामंगा ।
दीजे उकति सदेवी वाणि विथारी चित्रवा भारत ॥२॥
गीरवरधर गोपालो गज उधरण अनत अगमागम ।
दीजे उकति दयालो चालो कहण तुझ चक्राधर ॥३॥

अन्त—

छप्पय

तर मेलप सुख मिलत निसा मेलप तप नांहिन ।
जल मेलप मल घटत सतहपुरखां चित चाहिन ॥
पडित मेलप प्रगटि महा विद्या धन पावत ।
सतपुरुषा संग कीया प्रीत हरि हुंत लगावत ॥
महिमा समंद जादव ग्रिमल देखत जन आणंदीयो ।
कवि सीह हरी मेलप करे भाषा दध पारह भयो ॥

दूहा

सेवा अभा नरेसरी भेलप हठी सुरीयंद।
कवि भाषा भारथ कियो आख्या आणंदकंद ॥
श्रवणे सहित सुध सुणै प्रातह पाठ प्रमांण।
करे जिके निहचै करै पुहचै पद निरवांण ॥

( सरस्वती भंडार )

(८९) **भाषा भूषण**। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह। साइज़ ९-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या ९। लिपिकाल—सं० १७९५। पद्य-संख्या २१०(दोहे)। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

बिघन हरन तुम हो सदा गनपति होहु सहाय।
विनती कर जोरैं करूं दीजै ग्रंथ बनाय ॥१॥
जिहि कीन्हो परपंच सब अपनी इच्छा पाय।
ताकौ हौं बंदन करूं हाथ जोरि सिर नाय ॥२॥

अन्त—

लच्छन तिय अरु पुरुष के हावभाव रस धांम।
अलंकार संजोग तै भाषा भूषन नाम ॥२०९॥
भाषा भूपन ग्रंथ को जो देखै चित लाइ।
विविध अर्थ साहित्य रस समुझै सबै बनाइ ॥२१०॥

( सरस्वती भंडार )

(९०) **भीम विलास**। रचयिता--किशन जी आढ़ा। साइज़ १३-५×९-३ इंच। पत्र-संख्या १७५। अंत के २४ पन्ने सिर्फ एक तरफ लिखे हुए हैं। प्रति बहुत मोटे सफेद रंग के देशी कागज़ पर लिखी हुई है और सजिल्द है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १८।२० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २०।२२ अक्षर है। अक्षर बड़े बड़े पर भद्दे है। यह सं० १८८० मे लिपिबद्ध हुई थी। इसमे मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह जी का जीवन-इतिहास और उनकी राज्य व्यवस्था का सविस्तर वर्णन है। भाषा डिंगल है। इसमे दोहा, छप्पय, साटक, मोतीदाम, दवावैत, त्रोटक आदि कई प्रकार के छंदो का प्रयोग किया गया है और कुल मिलाकर ७१७ पद्यो मे ग्रंथ समाप्त हुआ है।

आदि—

छंद साटक

श्री लम्बोदर सिधुरास्य सुभगं गौरी अनंदायन ।
सिंदूरार्चित सुंड डंड प्रथुलं मद गल्ल छत्रालिनं ॥
पांणौ मोदकयं कुठार दधतं विघ्नाल खंडायनं ।
विद्या बुद्धि विवेक विस्व वरदं जे जे गनाधीस्वरं ॥१॥

अन्त—

छप्पय

स्वांमि त्रिया अरु पिता पुत्र नरपत परधांनह ।
ठाकर चाकर भ्रात मित्र प्रौहित पसवांनह ॥
कवि दुज छत्रीय वैस्य सुद्र जे ग्रंथनि गाये ।
निज निज धर्म सुपात किसन जे वर्नि दिखाये ॥
महारांन भीम निज पुत्र जुत अमर होहु आसीस दिय ।
गुन भीम विलास किसंन कवि कीरत पुत्र प्रकास किय ॥७१७॥

दूहा

धर अंवर रवि ससि सुघर रांम नाम जग सीस ।
जौ लौं भीम जवांन जुत अमर रहौ अवनीस ॥७१७॥

यह प्रति इस ग्रंथ के रचयिता किशनजी के वंशधर श्रीयुत ठाकुर लक्ष्मण-दान जी के पास है ।

(६१) **मदन सतक** । रचयिता—दांम । साइज ७-४ × ६-२ इंच । पत्र-संख्या ७ । लिपिकाल—सं० १७३५, आश्विन कृष्णा ८, सोमवार । प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २४ अक्षर हैं । विषय—मदन कुमार और चंपकमाल की प्रेम कहानी । भाषा—ढूंढाड़ी । ग्रथ मे गद्य-पद्य दोनो है ।

आदि—

दोहा

विरवा (?) नदी पाय नमि भूत वात चित धार ।
मदन सतक ज्योंमि लिप्यौ ज्यू कीनौ करतार ॥१॥

श्री पुर नगर के विषै आनंद वन । ता महि कामदेव को प्रासाद । तिहा मदन कुमार घोरा बाधि शुक कुं द्वार वैठाइ आपन सोया । इतने राय नगर की बेटी कामदेव की पूजा करन आई । ... ... ... ।

दोहा

आस फली सब मदन की पूरव पुण्य प्रसाइ।
दांम कहै जन सबन स्युं पुण्य करहु मन लाइ ॥

( सरस्वती भंडार )

(६२) **मधुमालती** । रचयिता—निगम कायस्थ। साइज़ ६-५×५-८ इंच। पत्र-संख्या ३६। लिपिकाल—सं० १७६८ फाल्गुन कृष्णा ४, भृगुवार। पद्य-संख्या ७६६। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। कविता सरस है।

आदि—

चौपाई

वर विरचित नया वर पाऊं। संकर सुत गणपति सिर नाऊं ॥
चतुर हेत चातुरी रिझाऊं। रस मालती मनोहर गाऊं ॥१॥
लीलावती ललित इक देसा । चंद्रसेन तिह सुहड नरेसा ॥
शुभ गावनि ध्वज गगन प्रवेसा। मांनो मंडल रच्यौ महेसा ॥२॥
बसै नेरपुर योजन बारै। चौरासी चौहटा विचारै ॥
अति विचित्र दीसै नर नारी। मनौ तिलक नर भुवन मझारि ॥३॥

अन्त—

दोहा

राजा पढ़ै सु राज गति मंत्री पढ़ै तो बुद्धि।
कामी कांम विलास रस ग्यानी ग्यान समृद्धि ॥७६५॥
संपूरन मधुमालती सकल कथा समूर।
श्रोता वकता सबन कौ सुखदायक दुख दूर ॥७६६॥

( सरस्वती भंडार )

(६३) **मनोरथ वल्लरी**। रचयिता—तुलसीदास। साइज ६-१×४-५ इंच। पत्र संख्या १४। लिपिकाल—सं० १७६३, आसाढ़ वदि ४, सोमवार। पद्य संख्या १६१ (दोहे)। विषय—राधा-भक्ति वर्णन। कविता मधुर है।

आदि—

दोहा

श्री राधा गिरधर चरण सरण परम सुष पाइ।
करी मनोरथ वल्लरी फरी परी रसहि चुचाइ। १॥

श्री राधे तुव रूप गुण सील सुहाग सुनि श्रोन।
नरी नरदासी होन की होस करै नहि कोन ॥२॥

अन्त—

दोहा

वेद सप्त रिप चंद्र पुनि संवत ताकौ मास।
सावन बदि तिथि पंचमी वल्लरी कीयौ प्रकास ॥१६१॥

( सरस्वती भंडार )

(६४) **मनोरथ वल्लरी।** रचयिता—रामराय। साइज़ ८-७×६-६ इंच। पत्र-संख्या ३३। प्रत्येक पृष्ठ पर १२।१३ पक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २५।२७ अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १७८६, श्रावण सुदी ५, शनिवार। विषय—कृष्ण लीला। भाषा व्रजभाषा है।

आदि—

दोहा

लीला ललित गोपाल की सुधा सिंधु सुप रास।
कहि भगवानु हित रामराय के पीवत बढै पियास ॥१॥

चौपई

याके प्रीतम नंद किशोर। कृष्णचंद ताकै नैन चकोर॥
चरन कमल पर अलिया कौ मन। ताहि न भावै और कछू धन ॥२॥
यह लीला लागी जिय जाकै। हरि मूरति हिरदै रहै ताकै॥
वृन्दावन अति सघन अनूप। तहाँ विराजत कृष्ण सरूप ॥३॥
सोभि रह्यौ कंकन जग जैसे। आस पास जमुना बहै तैसें॥
प्रिया सखी निज नाव न रहै। यों हरि भजै यों हरि मनु गहै ॥४॥
वै तौ सबै प्रेम की मूरति। कहां लगि वरनौं तिनकी सूरति॥
कवल नैन पिय निहार। वृंदावन मे करे विहार ॥५॥

अन्त—

दोहा

जो कोउ भाषै यह कथा सोई पुरुष प्रमान।
रामराय हित जानि कै कहै दास भगवान॥

( सरस्वती भंडार )

(६५) **मान मंजरी** । रचयिता—नंददास । साइज़ ६-४ × ४-४ इंच । पत्र संख्या २६ । लिखावट भद्दी है । लिपिकाल सं० १६६८, पोप सुदी ११ । पद्य सख्या २७० । विषय—पर्यायवाची शब्दों का कोष ।

आदि—

दोहा

तं नमामि परम गुरू कृष्ण कमल दल नैंन ।
जग कारन करुना रवन गोकुल जाको गैंन ॥१॥
उचरि सकत न संस्कृत जांन्यौ चाहत नाम ।
तिन लगि नंद जथा सुमति रचन नाम की दाम ॥२॥
अथन नाना नाम को अमरकोष के भाइ ।
मानवती के मान पर मिलै अरथ सब आइ ॥३॥

अन्त—

दोहा

माला श्रक श्रज गुनवती इह जु नाम की दाम ।
जनरु कंठ करि है जु कोउ ह्वै हैं छवि कौ धाम ॥२६९॥
मान मंजरी नाम इह जो पढ़ि है सुग्यान ।
सो सब ठोरहि गुनि नमौ पैहैं अति सनमान ॥२७०॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(६६) **मोहमरद की कथा** । रचयिता—जगन्नाथ । साइज ७-६×७ इंच । पत्र-संख्या ११ । लिपिकाल—संवत १७२४ । पद्य-संख्या ११६ । विषय--मोहमरद राजा की कथा । रचना सरस और मनोहारिणी है ।

आदि—

गुर गोबिंद की अग्या पाऊं । संत समागम बरणि सुनाऊं ॥
सुनो एक इतिहास पुराणा । नारद बीशन भयो बपाना ॥१॥
वैकुंठ लोक बीशन को बासा । आऐ तिहां सकल हरिदासा ॥
सनक सनंदन आऐ ईसा । ईन्द्र आदि देव तेतीसा ॥२॥
गंगा आदि तीरथ सब आऐ । बड़े मुनीस्वर सकल सीधाऐ ॥
प्रसंन होइ करि बूझै ग्याना । सब ही धरे बीशन को ध्याना ॥३॥

अन्त—

वे हरजी ग्रैसे है राजा । ताके न्याय संवारो काजा ।
जीन तन मंन तोसुं लेखै लाया। पुत्र कलीत्र समरपी माया ॥११४॥
राजा नारद ग्रनत सुख पायो। व्यास श्रीपती कुंवरनी सुनायो।
जो या लीला सीखै ग्ररु गावै। नारायण को दरसण पावै ॥११५॥
मोहमरद हरजी की गाथा। नीत प्रीत गावै जन जगनाथा ॥११६॥

( सरस्वती भडार )

(६७) **मृग संवाद री चौपई**। रचयिता—अज्ञात। साइज़ १०×६-३ इंच। पत्र-संख्या ४६। लिपि काल—सं० १८५५, फाल्गुन सुदी १३। पद्य संख्या ५४६। इसमें मृग-व्याध संवाद के रूप मे नीति और उपदेश की बातें बतलाई गई हैं। भाषा बोलचाल की राजस्थानी और कविता मधुर है।

आदि—

दोहा

ग्राद पुरष ग्रादेसरु तीन लोक के राय ।
पावन में पावन महा घट घट रहे समाय ॥१॥
ग्रासा पुरिपल करी ऐसे श्री महाराज ।
एक नाम नरहर तणो तीन लोकनि जैहाज ॥२॥
चरण कमल तेहना नमी ग्राणे मन उलास ।
मृग संवाद री चौपई कर सुं कथा प्रसाद ॥३॥

अन्त—

चौपई

कथा प्रसादें सिवपुर ठांम । पारासर देवदा धाम ॥
कथा सुणंतां दान जे करि। जेहना एकोतर उधरै ॥५४७॥
भणें गुणै जेहनि सिवपुर वास। भणतां गुणतां लील वैलास ॥
ऐह कथा नो एतलो छेह। हम तम जीवो नारायण देह ॥५४८॥
इधको योछो पै भणीयो जेह । मिछाम दोकडो होज्यो तेह ॥
भणे सुणै ते अवचल लहै। पुन्य पसाय सिवपद लहै ॥५४९॥

( सरस्वती भंडार )

(६८) **रघुवर जस प्रकास**। रचयिता—किशन जी आढ़ा। साइज़ १०-२×६-५ इंच। पत्र-संख्या १३४। प्रति पुस्तकाकार और सजिल्द है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर

२० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। लिखावट बहुत सुन्दर और साफ है। प्रति सं० १६३७ की लिखी हुई है। इसमें हिन्दी और संस्कृत के बहु प्रचलित छंदों तथा डिंगल के ६६ प्रकार के गीतों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन है। उदाहरणों में भगवान श्री रामचन्द्र जी की कथा क्रम पूर्वक वर्णित है। बीच में कहीं कहीं गद्य भी है। भाषा डिंगल है।

आदि—

छप्पय

श्री लंबोदर परम मत बुधवंत सिधवर।
आच फरस ओपत विघन वन हंतऊ वंबर॥
मद कपोल महकंत मधुर आमंत्त गध मद।
नंद महेसुर जननि मत हित दयावंत हद॥
उचरंत किसन कवि यम अरज तन अनंत भगती जुगत।
जांनु की कंत अप्पण सुजस गेफ दंत दीजै उगत॥१॥

अन्त—

दूहा

रघुवर सुजस प्रकास रो अहनिस करै अभ्यास।
सकौ सुकवि बाजे सही रांम कृपा सर रास॥
परगट छंद अनुष्टुपां संख्या गिणीयां सार।
सुज रघुवर प्रकास जस है गुण तीन हजार॥
जिण रौ गुण भण जेण नूं न गिणे गुर निरधार।
पड़ रौरव लैं सौ प्रगट अनस स्वांन अवतार॥

यह प्रति साहित्यरत्न पंडित उमाशंकर जी द्विवेदी के पास है।

(६६) **रत्न परीक्षा**। रचयिता—अज्ञात। साइज ७·७ × ५·८ इंच। पत्र-संख्या १४८। सजिल्द। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २० के लगभग अक्षर हैं। प्रति सं० १८५५ की लिखी हुई है। इसमें मोती, हीरा, पन्ना, मूंगा आदि रत्नों की भिन्न २ जातियों और गुणों का वर्णन है। ग्रंथ वैद्यक शास्त्र से संबंध रखता है। पर विषय को कथा सूत्र में पिरोकर कवि ने इसमें सरसता पैदा करने की कोशिश की है और इसीलिये इसका थोड़ा सा साहित्यिक मूल्य भी है। इसकी कथा का सारांश इस प्रकार है.—

एक दिन स्नान करने के पश्चात् राजा अम्बरीप जब वस्त्राभूपण धारण करने लगते है तब उनके मनमे यह विचार उठता है कि इन सुन्दर २ रत्न-मणियो की उत्पत्ति कैसे हुई होगी। राजा अपनी सभा मे आते हैं और अपने पंडितों से इस विपय मे पूछ-ताछ करते हैं। इसपर पाराशर मुनि कहते हैं महाराज! मैने वेद-पुराण आदि सभी को गाया है और रत्न-मणियो के नाम भी सुने हैं। पर इनका भेद अभी तक मुझे नही मिला। हॉ, व्यास मुनि इस भेद को अवश्य जानते है। आप यदि उनके पास चले ता आपके प्रश्नो का उत्तर मिल सकता है। इस पर राजा अम्बरीप और पाराशर दोनो व्यासजी के आश्रम मे जाते है। वहाँ पर अंबरीप वही प्रश्न व्यास जी से करते है। व्यास जी राजा के प्रश्नो को,सुनकर बहुत प्रसन्न होते हैं और कहते है—राजन्! रत्न—मणियो के रहस्य को शिव जी ने ब्रह्मा और विष्णु के सामने पार्वती को बतलाया था। वह मुझे स्मरण है। मैं तुम्हें सुनाता हूँ। तदंतर मनमे शिवजो का ध्यान लगाकर व्यास जी रत्न-मणियो का वर्णन प्रारभ करते है।

ग्रंथ २६ अध्यायो मे विभक्त है। अतिम अध्याय मे मूल विषय के बाद मे राज-कर्म की चर्चा शुरू होती है जिसमे व्यास जी ने अंबरीष को राजा के कर्त्तव्यों और राज-मर्यादा की शिक्षा दी है। ग्रंथ की भाषा राजस्थानी और छंद दोहा-चौपाई है। प्रारंभ का थोड़ा सा अंश यहाँ दिया जाता है:—

मूकं करोति वाचालं पंगु लंवयते गिरम् ॥
यत्कृपा त महं वन्दे परमानन्द माधवम् ॥१॥
वासुदेव सुतंदेवं कंस चाणूर मर्दनम् ॥
देवकी परमानन्दं कृष्णं वन्दे जगद्गुरुम् ॥२॥

शिव गोरी गणेश मनाऊँ। सुमर सारदा ध्यान लगाऊँ ॥
सुमरूँ ब्रह्मा वेद उचारी। सुमरूँ सुन्दर कुंज विहारी ॥
सब देवन को पहिले ध्याऊँ। गुरु चरनन को सीस नवाऊ ॥
शनक ऋषि मुनि कृपा कीजे। हरि भक्ति में प्रिती दीजे ॥

( सज्जन—वाणी—विलास )

(१००) रस प्रकास। रचयिता—नवनीतराय। साइज ८-४×४-६ इंच। पत्र-सख्या ४४। प्रति सजिल्द है। कागज बहुत पतला पर मजबूत है। लिपिकाल—सं० १७८४। पद्य संख्या ३८२। विपय—नायिका भेद। भापा व्रजभापा है। बहुत उच्च कोटिका रीति ग्रंथ है।

आदि—

दोहा

लंबोदर वर बुद्धि वर गनवर वरधर ध्यांन ॥
ससिधर चार भुजानि धर सुन्दर वर धरि ध्यांन ॥१॥

सवैया

रूप रसाल विसाल विराजतु राजतु भालु सुधाकर धार्यौ।
ग्यांननि को गुर के गुरु गाए हो ग्यान विधान प्रकासु विहार्यौ ॥
एक हो दंत बडे वरदाइक पाइक मुन्नि के पापु प्रहार्यौ।
ध्यायें गनेस नवो निधि पाइए पाइए और पदारथ चार्यौ ॥२॥

अंत—

दोहा

सो सेवक व्रज चंद को राखतु हो चित ध्यान।
होत अनुग्रह जास को पावत है नर ग्यान ॥३८७॥

( सरस्वती भंडार )

(१०१) **रस मंजरी**। रचयिता—जान कवि। साइज ६·३×८ इंच। पत्र संख्या ४६। प्रत्येक पृष्ठ पर ११ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १६।१८ अक्षर है। लिखावट बहुत सुन्दर है। प्रति मे लिपिकाल का उल्लेख नहीं है। कोई दो सौ वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है। इसमे रसो का विवेचन है। रचना सरस है।

आदि—

प्रथम सुमिरौ अलख अगोचर निरंजन।
निराकार निर्गुन सुखदाइक दुख भजन ॥
अवगति अविनासी कर्त्तार है।
और सबै चलि जांहि एक कर्ता रहै ॥१॥

दूहा

कर्ता कर्ता चैंन को हर्ता दुख जंजार ॥
करि ताको सुमिरन सदा जो अरूप करतार ॥२॥
वाम महामद लीजीये उनतै दूजी ठौर।
निज सेवक आगे भए तिन सेवक सिरमौर ॥३॥

अंत—

संवत सत्यै से जु नौ हो कातक को मास।
जांन कवी रस मंजरी भाषा करी प्रकास ॥
सं (sic) जारज वासठौ और माहा जुलकाद।
जांन करी रस मंजरी अपनी बुधि परसाद ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१०२) **रसरत्न**। रचयिता—सूरति मिश्र। साइज़ ६-४×६-२ इंच। पत्र-संख्या २८। प्रत्येक पृष्ठ पर २४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १८।२० अक्षर है। अक्षर बड़े २ और सुन्दर हैं। यह प्रति सं० १८७८, फाल्गुन वदि ८, गुरुवार को मेवाड़ के महाराणा जवानसिहजी के लिये लिखी गई थी। इसमे नायिका भेद और रसो का संक्षिप्त विवेचन है। भाषा व्रजभाषा है। इसमें गद्य-पद्य दोनो हैं। पहले पद्य देकर फिर उसे गद्य मे समझाया गया है।

आदि—

दोहा

कमल नयन कमलद वरन कमल नाभि कमलाप।
तिनके चरन कमल रहौ मो मन जुत गुन जाप॥

अर्थ—कमल नयन कमल से हैं नेन जिनके कमलद वरन कमलद कहिये मेघ के वर्ण है स्याम स्वरूप है। कमल नाभि श्री कृष्ण को नाम ही है। कमल जिनकी नाभि से उपज्यो है कमल ते ब्रह्मा उपज्यों है। कमलाप कमला लछमी ताके पति हैं तिनके चरन कमल समेत गुन के जाप सौ मेरे मन मैं रहौ।

अंत—

दोहा

तिनके हित टीका किया सुनहु सकल कविराइ।
ओसवाल परसिद्ध जग रिषभ गोत्र सुपदाइ॥९॥
संवत सत अष्टा दसैं सावन छवि भृगुवार।
टीका हित सुलतानमल रच्यौ अमल सुपसार॥१०॥
रस पोथी को सुप जितो हिय को चाह सुजान।
तो टीका पढ़ियौ भलो नींको ह्वै है ग्यान॥११॥

( सरस्वती भंडार )

(१०३) **रसराज**। रचयिता—मतिराम। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या २४। लिपिकाल—सं० १७६७। प्रति बहुत जीर्ण हो गई है। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

होत नायका नायकहि आलंवित शृंगार।
तातैं वरनौं नायका नायक मति अनुसार॥१॥
उपजत जाहि विलौकि कैं चित विचरति जिहि भाव।
ताहि बषानत नायका जे प्रवीन कवि राव॥२॥

अंत—

अनमिष लोचन वांम वह यातें नंद कुमार ॥
मीचु गई जरि बीच ही बिरहानल की झाल ॥४१८॥
समुझि समुझि सब रीझि है सज्जन सुकवि समाज ॥
रसिकनि के रंग कौ कीयो भयो ग्रंथ रसराज ॥४१६॥

( सरस्वती भंडार )

(१०४) रस शिरोमणि । रचयिता—नरवर गढ़ के अधिपति महाराज रामसिंह । साइज ४-६ × ७-६ इंच । लिपिकाल—सं० १८५० । पद्य-संख्या ३३२ । विषय-काव्य के नवों रसों के विविध अंगों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन । रचना प्रौढ़ है ।

आदि—

दूहा

विघन हरन आँनँद करन राधा नंद कुमार ।
तिन्हैं परसपर होत है आलंबित श्रृंगार ॥

अन्त—

कूरम कुल नरवर नृपति छत्रसिंह परवीन ।
रामसिंह तिहँ तनय यह बरन्यौ ग्रंथ नवीन ॥३३१॥
वरन वरन विचारि नीकैं समझियौ गुन धाँम ।
सरल ग्रंथ नवीन प्रगट्यौ रस सिरोमनि नाँम ।
माघ सुदी तिथि पूरना पग पुष्प अरु गुरवार ।
गिनि अठारह सै वरस पुनि तीस संवत सार ॥३३२॥

( सरस्वती भण्डार )

(१०५) रस सरस । रचयिता—राय शिवदास । साइज ६-५ × ८-४ इंच । पत्र-संख्या ५२ । लिपिकाल—सं० १७६५, प्रथम आश्विन सुदी ६, भृगुवार । ग्रंथ आठ विलासों में विभक्त है । पद्य-संख्या ८५६ । विषय—नायिका भेद और रसों के विविध अंग का विवेचन । लक्षण दोहों में और उदाहरण कवित्त, सवैया, छप्पय आदि में हैं । भाषा ब्रजभाषा है । रचना बहुत सरस और काव्य-कला-पूर्ण है ।

आदि—

दोहा

विघन विदारन बिरद वर वारन वदन विकास ॥
वर दै वहु वाढै बिसद बांनी बुद्धि विलास ॥१॥

छप्पय

गौरी पतियर प्रेम विहसि गजमुप अवगाह्यौ ॥
रहति देपि गति जीव तिपुर तिनु चित्त उमाह्यौ ॥
तनी भोह लपि कांम संक पर तिय हिय धारी ॥
निंद कर्म सुप विपच निरपि रति दया बिचारी ॥
संत सुद्ध रूप सुधि विरद करि बिनय दास श्रवननि धरौ ॥
रस सरस ग्रंथ चाहत रच्यौ नव रस मय शिव शिव करौ ॥२५॥

अन्त—

दोहा

के तक धरै सुग्रंथ मे वर कवित्त कविराइ ।
ताही सो गम्भीरता अरथ वरन दरसाइ ॥१२८॥
आठौ रस रस भेद मैं जे बरनैं मति ठांनि ।
राज नीति मैं संभवै ते सति लीजो मांनि ॥१२९॥
सत्रह सै चौरानवै संवत सुभ वैशाप ।
भयो ग्रंथ पूरन सु यह छठ ससि पुप सित पाप ॥१३०॥

( सरस्वती भण्डार)

(१०६) **रसिक पचीसी** । रचयिता—रसराशि । साइज ४-२×२-६ इंच । पत्र सख्या १४ । लिपिकाल—सं० १८८० । पद्य-संख्या २६ (कवित्त) । विषय-गोपी-प्रेम वर्णन । रचना सरस है ।

आदि—

कवित्त

परम पवित्र तुम मित्र हो हमारे ऊधो
अंतर विथा की कथा मेरी सुन लीजिये ।
वृज की वे वाला जपै मेरी जप माला वड़ी
विरह की ज्वाला तामें तन मन छीजिये ॥
मेरो विसवास मेरी आस रसि रास (रसराशि ?) मेरे
मिलवे की प्यास जांन समाधान कीजिये ।
प्रीत सों प्रतीति सो लिखि है रस रीतिन सों
पत्रिका हमारी प्रान प्यारीन को दीजिये ॥१॥

अन्त—

राधेजू रसिक माहा रसक गोविन्द जूके
रसके संदेसनि में भरी रसकाई है।
रस ही के उत्तर रसीले व्रज वासिन के
सुंनि सुंनि उधोहू रसिकताई पाई है॥
रसिक सुजान माहा जान श्री प्रताप भूप
तिनकी कृपा तें यहै बात वनि आई है।
रसिक सभा में रसरंग बरसायवें को
रसिक पचीसी रसरासिहु वनाई है॥२६॥

( सरस्वती भंडार )

(१०७) **रसिक प्रिया**। रचयिता—केशवदास। साइज ६×८·२ इंच। पत्र-संख्या ५७। लिपिकाल—सं० १७०४ पोप वदि १४ सोमवार। प्रति बहुत शुद्ध लिखी हुई है।

आदि—

छप्पय

एक रदनु गज वदन सदन बुधि मदन कदन सुत।
गवरी नंद आनंदकंद जग वद चंद जुत॥
सुपदाइक दाइक सुकिति गननाइक नाइक।
खलघायक घायक दरिद्र सब लाइक लाइक॥
गुरु गन अनंत भगवंत भव भगतिवंत भव भय हरन।
जय केशवदास निवास निधि लबोदर असरन सरन॥१॥

अंत—

दोहा

जैसे रसिक प्रिया विना देपिय दिन दिन दीन।
त्यौंही भापा कवि सबै रसिक प्रिया करि हीन॥
बाढ़े रति मति अति बढ़े जानै सब रस रीति।
स्वारथु परमारथ लहै रसिक प्रिया की प्रीति॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(१०८) **रसिक प्रिया की टीका**। रचयिता—कुशलधीर। साइज १०·१×४·५ इंच। पत्र-संख्या १०८। लिपिकाल—सं० १७६६, आसोज सुदी ४, शुक्रवार। टीका

राजस्थानी भाषा में है जिसपर गुजराती का भी पुट लगा हुआ है। टीकाकारने बहुत सरल भाषा और बहुत थोड़े शब्दों में केशव की कविता के मर्म को समझाने की कोशिश की है। प्रारंभ का थोड़ा सा भाग यहाँ दिया जाता है :—

छप्पय

एक रदन गज वदन सदन बुद्धि मदन कदन सुत ॥
गवरी नंद आनंदकन्द जगबंध चंद युत ॥
सुखदायक दायक सुकित जग नायक नायक ॥
खलघायक घायक दलिद्र सब लायक लायक ॥
गुन गन अनंत भगवन्त भक्तिवन्त भव भय हरन ॥
जय केशवदास निवास निधि लम्बोदर असरन सरन ॥१॥

टीका.—एक रदन कहे एक दांत छइ। हस्तिहनो बदन छे जेहनो घर छइ जे बुद्धिनउ मदन नो कदणहार जे महादेव तेहनउ पुत्र छइ गवरी कहे पार्वति तेहनो पुत्र आनंद कह हर्ष तेहनो कंद छइ जग संसार जेहने पगे लागइ चंद्रमा ललाटे छइ जेहने सुख शाता नो देण हार छैं वली भली कीर्ति नो देणहार छैं आव गण मां अग्रेसर छे जेह वली नायकह योग्य छै दुर्जणनो मारण हार छैं वली दलिद्र नो मारण हार छैं सर्व लायक उपमान योग्य छइ जे योग्य मा योग्य गुरू गरिष्ट ज्यें मांहि गुण अनंत छइ ज्ञानवंत तेजवंत जे संसार मांहे रुद्र भगति सेवाना करणहार तेहना संसार जे भय तेहना हरणहार छइ जयवंत हो केशव कहै छै जे निवास ठाम छै नव निधिनो मोटो उदर छैं जेहना एहयो गणेश असरण अत्राण तेहनो जे शरण।

( सरस्वती भण्डार )

(१०६) **रसिक प्रिया की टीका।** टीकाकार—सूरति मिश्र। साइज़ १३-६×१० इंच। पत्र—संख्या २१६। प्रति पुस्तकाकार, सजिल्द और सचित्र है। कागज सफेद रंग का बहुत मोटा, चिकना और मजबूत है। प्रत्येक पृष्ठ पर चारों ओर डेढ़ इंच चौड़ी कोर छोड़ी गई है जिसपर सुनहरे वेल बूटे चित्रित हैं। पहले दो पन्नों पर चित्र सूची है। तीसरा पन्ना खाली है। चौथे पन्ने की दूसरी पीठ पर महाराणा शम्भुसिंह जी का एक बहुत ही सुन्दर चित्र है। महाराणा साहब राज्य सिंहासन पर आसीन हैं और उनके सामने कवि राव बख्तावर जी अपने घुटनों पर एक पुस्तक रखे हुए बैठे हैं। पास में शिवलाल और परशुराम नामक दो चित्रकार, जिन्होंने इस पुस्तक के चित्रों को बनाया था, हाथ जोड़े खड़े हैं। इसके आगे के दो पन्नों पर पहले महाराणा शम्भुसिंह जी का और बाद में बीकानेर के महाराजा जोरावरसिंह जी

का वर्णन है। जोरावरसिंह जी के वर्णन से ज्ञात होता है कि सूरति-मिश्र ने यह टीका उक्त महाराजा के आग्रह से बनाई थी और इसलिये इसका नाम 'जोरावर प्रकाश टीका' रक्खा गया है:—

बीकानेर प्रसिद्ध है अति पुनीत सुभ धाम।
लछिमी नारायन जहाँ इष्ट परम अभिराम ॥२॥
... ... ... ... ..
... . ... ... ...
श्री जोरावरसिंह जू राज करत तिहिं ठौर।
सब विद्या में अति निपुण जिन समान नहि और ॥५॥
वैद्यक जोतिप न्याय अरु कविता रस मे लीन।
तिन कवि सूरत मिश्र पें कृपा नेह अति कीन ॥६॥
बहु विधि सों सनमान कर कही एक दिन बात।
पोथी केशवदास की सबै कठिन विख्यात ॥७॥
तिन मे यह रसिक प्रिया अति गंभीर है सोइ।
तिहि टीका ऐसी करो ज्यो समझै सब कोइ ॥८॥
तब तिनके हित यह रच्यौ अति विस्तार विलास।
नाम धर्यो या ग्रंथ को जोरावर परकास ॥६॥
... ... .. ... ...
संवत सत अष्टादसें फागुण सुध गुरुवार।
जोरावर परकास कौ तिथि सप्तमि अवतार ॥२१॥

उपरोक्त वर्णन के बाद के पन्ने पर गणपति का चित्र है। तदंतर टीका प्रारंभ होती है। प्रत्येक पन्ने के एक तरफ मूल एवं उसकी टीका है और दूसरी तरफ उसी भाव का द्योतक सुन्दर चित्र है। प्रत्येक चित्र अपने रंग ढंग का अप्रतिम और चित्र-कला-कौशल का उत्कृष्ट नमूना है। केशव की कविता और उसपर सूरति मिश्र की टीका को पढ़ लेने के बाद पाठक जब उसी चीज को चित्रकारी के रूप मे देखता है तब उसका हृदय आनंदातिरेक से सहसा नाच उठता है और वह अपने आपको एक नई दुनियाँ में, नवीन वातावरण मे पाता है। टीका केशव के शब्द-कौशल को समझने मे सहायक होती है और चित्र उनके भाव-सौन्दर्य को हृदय तक पहुँचाते हैं। पुस्तक क्या है, उच्च कोटि के चित्रो का एक अलबम है। इसको इस रूप मे तैयार करवाने मे राज्य का ४६००) रू० खर्च हुआ है पर आज तो इससे चौगुने मूल्य मे भी इस तरह का कार्य असंभव है। टीका २०७ वे पन्ने पर समाप्त हुई है। इसके बाद के बारह पन्नो पर १२ चित्र और फुटकर कविताएँ हैं। चित्रो मे विभिन्न ऋतुओं

के दृश्य अंकित हैं और महाराणा सज्जनसिंह जी फाग आदि खेलते हुए बतलाये गये हैं। कविताओं में महाराणा सज्जनसिंह जी की यश-कीर्ति का वर्णन है। प्रति की लिखावट भी बहुत सुन्दर और आकर्षक है। अंतिम पुष्पिका लेख सुनहरी अक्षरों में लिखा हुआ है जिसमें लिपिकारने अपना नाम दुर्लभराम बतलाया है। इसके नीचे दो दोहे और हैं जिनसे सूचित होता है कि इस सचित्र प्रति को तैयार करवाने का काम महाराणा शंभुसिंह जी ने शुरू किया था जो महाराणा सज्जनसिंह जी के समय में समाप्त हुआ:—

"सिद्धश्री मदुमारमण चरण परिचरण संजाता खिलैश्वर्य धैर्य वीर्य प्रताप मण्डल छुरित दिगंतराल वरीवर्ति मुनि गण गीयमानाक्षय शोभा सुरा पर मार्तंडायमानानां, श्री श्री श्री १०८ श्री श्री माहाराजाधिराज श्रीमत्सज्जनसिंहजी हर्मणा मादेशातो भूसुर दशपुरा क्षर चचु दुर्लभरामः ॥ सूत्रधार। चित्रकार। शिवलाल परशुरामभ्यां। परिकर वर्द्धन, वक्तावर रावा भिधेनच सुचित्राद्यलंकार विधुरा, कापि हृदयंगमा रसिक प्रिया, निर्वेघ लक्षण नायिका, विविध स्वर्ण जटिताक्षर यथास्थान स्थित सुचित्राक्षर वरालंकारादि भूषिता विरचिता ॥ गुणाग्नि निधि भूमित विक्रम हायनगते प्रौष्ठ पदीये वलक्ष पक्ष गते पक्षति रविवासरेऽलं जयतितराम् ॥"

दोहा

पुस्तक या नृप शंभु सौ चित्र सहित ही अद्ध।<br>
ताकौ श्री सज्जन सरस पूरन करी प्रसिद्ध ॥१॥<br>
हुए चित्र जू अर्थ युत बपत कवी के बोध।<br>
होय हीन कछु भाव तो छमियो बुध जन सोध ॥२॥

इस टीका के अंत का थोड़ा सा अंश यहाँ उद्धृत किया जाता है:—

( मूल )

दोहा

बाढ़ें रति मति अति बढ़ें जाने सब रस रीत।<br>
स्वारथ परमारथ लहे रसिक प्रिया की प्रीत ॥१६॥

इति श्रीमन्महाराज कुमार इंद्रजीत विरचितायां रसिक प्रियायां रस अन रस वर्नंनं नाम षोडशः प्रभावः ॥१६॥

( टीका )

बाढ़े रति अति ॥ या रसिक प्रिया के पढ़े रति मति अति बढ़े और सब कहा नवरस तिनकी रीति जाने और स्वारथ कहा याके बढ़ें चातुर्यता लहे तब सब राजा प्रजा कौ वल्लभ होई यह भांति तो स्वारथ लहे और श्री राधा कृष्ण कौ बरनन है ॥ या में तिनके ध्यान तें परमारथ लहे। याते रसिक प्रिया की प्रीति तें दोऊ बातें सिद्ध होयहि ॥१६॥

दोहा

जोरावर परकास कौ पढे गुने चितलाय।
बुधि प्रकास अरु भक्ति निज ताहि देहि हरिराय ॥१७॥

इति श्रीमन्महाराज श्री जोरावरसिंह विरचिते रसिक प्रिया टीका विवरणे जोरावर प्रकासे रस अनरस वर्नन नाम षोडसो विलास. ॥१६॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

**(११०) रसोई लीला**। रचयिता—हरिनाम। साइज ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ५। लिपिकाल—सं० १७२४। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। लिखावट भद्दी है। छंदोभंग भी बहुत है। एक दिन यशोदा किसी ब्राह्मण को अपने यहाँ भोजन का निमन्त्रण देती है। जिस समय वह ब्राह्मण भोजन करने लगता है, बालक कृष्ण भी उसकी भक्ति से मुग्ध होकर उसके साथ खाने लग जाते हैं। इसी कथा के आधार पर यह छोटा सा ग्रंथ तैयार किया गया है। कविता साधारण है।

आदि—

पांडे ऐक गोपाल उपासी। दीन देखन आवै ब्रीजवासी ॥
जसुमती सुन्यु गर मै आयौ। नीवतो दै मदीर पधरायौ ॥
अरघ धुप दीपकु दीनु। सेरक चंदन वंदन कीनु ॥
दे आसनु वैठार्यौ पांडे। तोलुं तुरत पटाऐ भाडे ॥
चुलहा चौका सुन्दर कर्यौ। सीधो सुघरु तिहां ले धर्यौ ॥
चावरु चोपा वहोत मंगाऐ। सुंदर घौ लकरे मनु भाऐ ॥

अन्त—

पाय प्रसाद मोद मनु मान्यु। जीवन जन्म सफल करी जान्यु ॥
वेर वेर आसीका सुनाई। मानिक महरि गोद भरी ल्याई ॥
माला तीलक वीरी करि दीनैं। सरधा सहित डंडोत जु कीने ॥
जो या लीला सुनैं अरु गावै। जन हरीनामु परमु पद पावै ॥

( सरस्वती भंडार )

**(१११) राग-माला**। रचयिता—हरिवल्लभ। साइज १०-४×६-४ इंच। पत्र-संख्या १२। लिपिकाल—सं० १८१६, ज्येष्ठ सुदी १२ बुधवार। कवित्त, सवैया, दोहा आदि कुल मिलाकर इसमे १०० पद्य है। यह एक संगीत शास्त्र का ग्रंथ है। इसमें भैरव, कौशिक, हिंडोल, दीपक, श्री और मेघ, इन छः रागों के स्वरूपों का वर्णन किया गया है। भाषा ब्रजभाषा है।

आदि—

चौपाई

महादेव को मतौ लहौ। षटरागनि के नामनि कहौ ॥
भैरव कौसिक अरु हिंडोल। दीपक सीरी राग फिनि बोल ॥
मेघ रागनि छुटो बखानि। इहै पुरुष तूं निहचै जानि।'

अन्त—

दोहा

हरिवल्लभ भापा करी सब संगीत को सार।
तामैं सपूरन भयौ रागऽध्याय अपार ॥

( सरस्वती भंडार )

(११२) **राजनीति रा दूहा**। रचयिता—रीवां नरेश महाराज विश्वनाथसिह जू देव। साइज ६-४×६-४ इंच। पत्र संख्या १७। पन्नें सिर्फ एक ही तरफ लिखे हुए है। लिपिकाल—सं० १८६१। प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२२ अत्तर हैं। लिखावट सुन्दर है। ग्रंथ दोहा—चौपाइयो में है। इसमे राजाओ को राजनीति, व्यवहार-कुशलत', राजकार्य-संचालन आदि की शिक्षा दी गई है। कविता मधुर है।

आदि—

कछुक धर्म कहि अब कहौ राजनीति व्यौहार।
जाहि किये भूपति तरैं यह दुस्तर ससार ॥
साधु और विद्यारथी मंत्री अरु सरदार।
नृप जुत पांचो निज चलन भवनिधि उतरैं पार ॥
साधु सरीर साधि तप ठानै। विद्यारथी जो पढ़िवोइ जानै ॥
मत्री सीलवान कुलवांनै। सास्त्र निपुन अरु लौकिक जानै ॥

अन्त—

पुन्य पाप सब प्रजन को लहत दसांस भुवाल।
तातें धर्महि की सदां सबहि चलावहि चाल ॥
चलहि चाल मत्री सदा भूपति को जस चाल।
कबहुँ सुनन पावहि नहीं दुप की बात भुवाल ॥

( सरस्वती भंडार )

(११३) राज प्रकास। राव किशोरदास। साइज १०-७×८-३ इंच। पत्र-संख्या ६१। लिखावट पन्नों के सिर्फ एक तरफ है। प्रत्येक पृष्ठ पर १५।१७ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२४ अक्षर हैं। प्रति घसीटमाँ मारवाड़ी लिपि में लिखी हुई है। अक्षरों की बनावट भद्दी है। लिपिकाल—सं० १७१६। इसमें दूहा, कवित्त, मोतीदाम, निसाणी आदि विविध छंदों का प्रयोग किया गया है जिनकी संख्या कुल मिलाकर १३२ होती है। भाषा डिंगल है। पहले ५६ छंदों में प्रारंभ से लगाकर महाराणा जगतसिंह तक के मेवाड़ के राजाओं की वंशावली दी गई है। शेष ७६ छंदों में महाराणा राजसिंह के विलास-वैभव और शौर्य-पराक्रम का वर्णन है।

आदि—

दोहा

गणपति सरसति गरुडपति अपपति हंसपति आणि।
तुस्ट होय मो दीजीए जुगति पुस्टि इस्ट जांणि ॥१॥
दीन सुलभ देवा दुलभ क्रिपा वलभ हितकारि।
अलभ लभ लभै उकतिन लभ लभै नर नारि ॥२॥
जुगति जगत जीवैं जचै उगति विगति अणपार।
निरत फुरत बांणी न्रमल सुरति सभा संसार ॥३॥
रांणो प्रतपै राजसी धर गिरपाटउ वोर।
राज प्रकासित नाम गहि कहि कहि राव किसोर ॥४॥

अंत—

दोहा

काम ती रती कमल विमल राह विसतार।
धनि हिंदू हिंदवाण धनि कवि धनि कीय करतार ॥१३१॥

छप्पय

कवि धनिं कीय करतार बार राजसी विराजै॥
सर गिरवर संचरी छत्रधारी कीत छाजै॥
चंद दुनीद नरींद तेज सीतल अवतारी॥
सतजुग त्रेता हूंत बार द्वापर हू भारी॥
अंक गिरह तेणि आईस अर्णा जाम नसातां जाणीयौ॥
राजसी रांण अविचल रहौ राव किसोर वषाणीयौ ॥१३२॥

( सरस्वती भंडार )

(११४) **राज विलास** । रचयिता—मानसिह । साइज़ १०×६ इंच । पन्नों प
सख्यात्मक अंक लगे हुए नहीं हैं, पर गिनती मे १६८ होते है। प्रत्येक पृष्ठ प
११ पंक्तियाँ और प्रति पक्ति मे २४।२५ अक्षर है। अक्षर बड़े बड़े, लगभग आध इं
आकार के सुन्दर रूप मे है। यह प्रति सं० १७४६ मे मेवाड़ के महाराणा जयसि
जी के समय मे लिखी गई थी। इसका पाठ बहुत शुद्ध है और सारे ग्रंथ मे कहीं भ
छंदो भग नजर नहीं आता है।

आदि—

दोहा

सेवत सुरनर मुनि सकल अकल अनूप अपार।
विबुध मात वागेश्वरी दिन दिन सुख दातार ॥१॥
देवी ज्यो तुम करि दया कालिदास कवि कीन।
वरदायिनी त्यो देहु वर निर्मल उक्ति नवीन ॥२॥

अन्त—

छप्पय

एँ उत्तम आचार निबल आधार सबल नृप।
सुरहि संत जन सरन जग्य घन दांन होम जप ॥
विस्तारन विधि वेद ईस प्रासाद उद्धरन।
असुरायन उथ्थपन सुकवि धन वित्त समप्पन ॥
दिन दिनहिं सदाव्रत पटरस भुंजाई यदुनाथ मति।
कहि मान राण राजेस यों छत्रीपन रक्खन्त पिति ॥

( सरस्वती भण्डार )

(११५) **राजा रिसालू री वात** । रचयिता—चारण नरबदो । साइज़ ८-५×५-
इंच । पत्र-सख्या १४ । प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे २५।२
अक्षर है। अक्षर सुन्दराकार और लिखावट साफ है। प्रति सं० १८२२, वैशा
वदि ५ गुरवार की लिखी हुई है। इसमे श्रीपुर नगर के राजा शालिवाहन की कहा
है। कहानी गद्य-पद्यात्मक है। भाषा राजस्थानी है।

आदि—

वारता

श्रीपुर नगर मो राजा सालिवाहन राज करे छै। तिणरे पाटे राजा समसत र
करे छे। तिणरे सात असतरी छै। पिण पुत्र नहीं। बेटा वासते घणा देव देवता पु

पद्दरसण छतीस पाखंड। अनेक दाय उपाय कीधा। पिण पुत्र नहीं। तदी राजा कहे। पुत्र विना माहरो राज किसां कांमरो। यत उक्तं:—

सिघालो अर खेलणो जिण हेकु कुल न जाउ।
तास पुराणी वाड जम दन दन माथे पाउ॥

अन्त—

राजा रसालु हदि वातड़ी कुंडी कथीयन सोयवें॥
गावे चारण नरवदो हसति पायक मोजवें॥

( सरस्वती भण्डार )

(११६) राणा रासो। रचयिता—दयालदास। साइज १३-२×८ इंच। पत्र-सख्या १२४। प्रति सजिल्द एव पुस्तकाकार है और मशीन के बने हुए सफेद रंग के कागज पर लिखी हुई है। ।२७ वे छंद के बाद के ६६ छंदों को लिपिकार लिखना भूल गया था जिनको ६×५-५ इंच साइज के पीले रंग के पाँच अलग पन्नो पर लिखवा कर पहले और दूसरे पन्ने के बीच मे बाद मे जोड़ा गया है। इन पन्नो की लिखावट किसी दूसरे व्यक्ति के हाथ की है। प्रति के लिखने मे लिपिकार ने बहुत ग़लतियाँ की हैं जिनकी शुद्धि स्थान २ पर पेंसिल से हाशिये पर कर रखी है। यह प्रति सं० १६४४ की लिखी हुई है और, जैसा कि इसकी पुष्पिका से सूचित होता है, स० १६७५ के आदर्श की नक़ल है:—

"सं० १६७५ का माहा वद ५ सुभं लिखतां भाई सोभजी। यह राणा रासो की पुस्तक जिला रासमी के परगना गलूंड के फूलेस्या मालियों के राव दयाराम की पुस्तक स० १६७५ की लिखी हुई से राजस्थान उदयपुर गोरवाल विष्णुदत्त ने सं० १६४४ का मृगशिर विद १४ के दिन पंडित जी श्री मोहनलाल जी विष्णुलाल जी पंड्या के पुस्तकालय के लिये लिखी"।

राणा रासो की पद्य संख्या ८७५ के लगभग है। चंदकृत पृथ्वीराज रासो की तरह इसमें भी रसावला, विराज, साटक आदि प्राचीन छंदो का प्रयोग हुआ है और भाषा शैली भी बहुत कुछ उससे मिलती-जुलती है। यह एक ऐतिहासिक काव्य ग्रंथ है जिसमे महाराणा कर्णसिह ( सं० १६७६—८४ ) तक के मेवाड़ के राणाओ का वर्णन है। ग्रथ का आदि और अंतिम भाग नीचे दिया जाता है।

आदि—

दोहा

विस्व रचित विधि ने जपे गजमुष गवरी नंदु।
सो जपि जपि पावन करो थपि थपि बुद्धि समंदु॥१॥

सारद ज्याके वदन पर तुम कीनो बासे बासु ।
दीन दयाल दीरघ दसा तिनके परम प्रकासु ॥२॥
सीसोदा जगपति नृपति ता सुत राजर रांनु ।
तिनके निरमल वस को कर्‌यौ प्रसंस बखानु ॥३॥

अंत—

सेवैं सबै करंन को रांन भांन के पाइ ।
चिंता उर उपजे नही दरसन ही दुख जाइ ॥
चद छंद चहुवान के बोली उमा विसाल ।
रान रास अतिहास कूं दीरे न पलत दयाल ॥

यह प्रति महता जोधसिहजी के पुस्तकालय मे सुरक्षित है ।

(११७) **राम चन्द्रिका** । रचयिता—केशवदास । साइज़ १०×७·५ इंच । पत्र संख्या ८० । लिपिकाल सं० १८२२, वैशाख वदि २ शनिवार । पाठ प्रायः शुद्ध है ।

आदि—

कवित्त

बालक मृनालनि ज्यों तोरि डारै सब काल
कठिन कराल कै अकाल दूरि दीह दुप को ।
विपति हरत हिम पदुमिनि के पात सम
पंक ज्यो पताल पैठि पठवै कलुप को ॥
दूरि के कलंक अंक भव सीस ससि सम
रापत है केसोदास दास के वपुप को ।
साकरे [की सांकर न सनमुप होत ही तो]
दसमुप मुप जोवै गजमुप मुप को ॥१॥

अत—

त्रोटक छंद

ऐसे राघव जिनि विसराए । जन्म जनम तेइं डहकाए ॥
अलप पुरुप जगदीस जगत गुर । जगत जनक ध्यावै तीन्यौ पुर ॥
इहि इहि भाति प्रिथी उद्धारे । भक्तहि रापि अभक्तहि मारे ॥
जो कोऊ मकर अन्हाय प्रयागे । करै तपस्या निसुदिन जागे ॥
अस्वमेध जो कोटिन कीजे । तुला तोलि कंचन बहु दीजे ॥
जप तप संजम कों जो करै । राम कथा नहिं सो पटतरै ॥
जो कोऊ श्रवन सुनै रामायन । जनमै फिरि न होइ पारायन ॥

